# स्कन्दगुप्त विक्रमादित्य

( ऐतिहासिक नाटक )

जयशंकर 'प्रसाद'



१९८५

# निवेदन

श्री जयशंकर 'प्रसाद' के नाटकों ने हिंदी साहित्य के एक अंग की बड़ी ही सुन्दर पूर्ति की है। उनकी कल्पना कितनी मार्मिक और उच्चकोटि की है—इसके विषय में कुछ कहना वाचालता मात्र होगी।

उनके नाटक हमारे स्थायी साहित्य के भण्डार को अमूल्य रत्न देने के सिवा एक और महत् कार्य्य कर रहे हैं, वह है हमारे इतिहास का उद्धार। महाभारतयुग के 'नागयज्ञ' से लेकर हर्षकालीन 'राज्यश्री' प्रभृति नाटकों से वे हमारे लुप्त इतिहास का पुन निर्माण कर रहे हैं। ऐसा करने में चाहे बहुत-सी बातें कल्पना-प्रसूत हों, किन्तु प्रसाद जी की ये कल्पनायें ऐसी मार्मिक और अपने उद्दिष्ट समय के अनुकूल हैं कि वे उस सत्य की पूर्ति कर देती हैं जो विस्मृति के तिमिर में विलीन हो गया है।

किसी काल के इतिहास का जो गद्य है—अर्थात् महापुरुषों की वे कहानियाँ जिनके कारण उस काल के इतिहास ने एक विशिष्ट रूप पाया है—उसे यदि कोई लेखक अपने पाठकों के सामने प्रत्यक्ष रख सके तो उसने झूठ नहीं कहा, वह सत्य ही है। चाहे वास्तविक हो या कल्पित—

भगवान कृष्ण ने गीता के रूप में जो अमृत हमें दिया है उसका चाहे सौ पुराण भी रूप में वर्णन करें पर यदि उन रंगीन मटकों में से हम उस अमृत का पान कर सकते हैं तो वे सब-के-सब उसके लिये समुचित भाजन ही ठहरे—व्यर्थ के कृत्रिम आडम्बर नहीं।

गुप्त काल ( २७५ ई०—५४० ई० तक ) अतीत भारत के उत्कर्ष का मध्यान्ह है। उस समय आर्य्य साम्राज्य मध्यएशिया से जावा सुमात्रा

तक फैला हुआ था। समस्त एशिया पर हमारी संस्कृति का झण्डा फहरा रहा था। इसी गुप्तवंश का सबसे उज्ज्वल नक्षत्र था—स्कंदगुप्त। उसके सिंहासन पर बैठने के पहिले ही साम्राज्य में भीतरी षडयन्त्र उठ खड़े हुए थे। साथही आक्रमणकारी हूणों का आतंक देश में छा गया था और गुप्त-सिंहासन डाँवाडोल हो चला था। ऐसी दुरवस्था में लाखों विपत्तियाँ सहते हुए भी जिस लोकोत्तर उत्साह और पराक्रम से स्कंदगुप्त ने इस स्थिति से आर्य्य साम्राज्य की रक्षा की थी—पढ कर नसों में बिजली दौड़ जाती है। अन्त में साम्राज्य का एक-छत्र चक्रवर्तित्व मिलने पर भी उसे अपने वैमात्र एव विरोधी भाई पुरगुप्त के लिये त्याग देना, तथा, स्वय आजन्म कौमार जीवन व्यतीत करने की प्रतिज्ञा करना—ऐसे प्रसग हे जो उसके महान-चरित पर मुग्ध ही नहीं कर देते बल्कि, देर तक सहृदयों को करुणासागर में निमग्न कर देते हैं।

कई कारणों से इस नाटक के निकाल देने में कुछ हफ्तों की देर हो गई। किन्तु उतनी ही देरी साहित्य प्रेमियों को—जो इसके स्वागत के लिये लालायित हो रहे थे—असह्य हो उठी है। उनके तगादे पर तगादे आ रहे हे। अतएव हम उनसे इस देर के लिये क्षमाप्रार्थी हे।

श्रावणी पूर्णिमा, '८१

—प्रकाशक

## पुरुष-पात्र —

| | |
|---|---|
| स्कन्दगुप्त— | युवराज ( विक्रमादित्य ) |
| कुमारगुप्त— | मगध का सम्राट — |
| गोविन्दगुप्त— | कुमारगुप्त का भाई |
| पर्णदत्त— | मगध का महानायक |
| चक्रपालित— | पर्णदत्त का पुत्र |
| बन्धुवर्म्मा— | मालव का राजा |
| भीमवर्म्मा— | उसका भाई |
| मातृगुप्त— | ( काव्यकर्त्ता कालिदास ) |
| प्रपंचबुद्धि— | बौद्ध कापालिक |
| शर्वनाग— | अन्तर्वेद का विषयपति |
| कुमारदास ( धातुसेन )— | सिंहल का राजकुमार |
| पुरगुप्त— | कुमारगुप्त का छोटा पुत्र |
| भटार्क— | नवीन महाबलाधिकृत |
| पृथ्वीसेन— | मन्त्री कुमारामात्य |
| खिंगिल— | हूण आक्रमणकारी |
| मुद्गल— | विदूषक |
| प्रख्यातकीर्त्ति— | लंकाराज-कुल का श्रमण, महाबोधिविहार-स्थविर |

महाप्रतिहार, महादण्डनायक, नन्दी ग्राम का दण्डनायक, प्रहरी, सैनिक इत्यादि

## स्त्री-पात्र

| | |
|---|---|
| देवकी— | कुमारगुप्त की बड़ी रानी,—स्कंद की माता |
| अनन्तदेवी— | कुमारगुप्त की छोटी रानी,—पुरगुप्त की माता |
| जयमाला— | बन्धुवर्मा की स्त्री,-मालव की रानी |
| देवसेना | „ „ बहिन |
| विजया— | मालव के धनकुबेर की कन्या |
| कमला— | भटार्क की जननी |
| रामा— | शर्वनाग की स्त्री |
| मालिनी— | मातृगुप्त की प्रणयिनी |

सखी, दासी इत्यादि

देवता, ब्राह्मण और गौ की मर्य्यादा में विश्वासके लिये, आतंक से प्रकृति को आश्वासन देने के लिये। आपको अपने अधिकारों का उपयोग करना होगा। युवराज! इसी लिये मैंने कहा था कि, आप अपने अधिकारों के प्रति उदासीन हैं। इसी की मुझे बड़ी चिन्ता है। गुप्त साम्राज्य के भावी शासक को अपने उत्तरदायित्व का ध्यान नहीं।

स्कंदगुप्त—सेनापते! सावधान! प्रकृतिस्थ होइये! परम भट्टारक महाराजाधिराज अश्वमेध पराक्रम श्री कुमारगुप्त महेन्द्रादित्य के सुशासित राज्य की सुपालित प्रजा को डरने का कारण नहीं है। गुप्तसेना की मर्य्यादा को पर्णदत्त सदृश महावीर, अभी रक्षा के लिये प्रस्तुत हैं।

पर्णदत्त—राष्ट्रनीति, दार्शनिकता और कल्पना का लोक नहीं है। इस कठोर प्रत्यक्षवाद की समस्या बड़ी कठिन होती है। गुप्त साम्राज्य की उत्तरोत्तर वृद्धि के साथ, उसका दायित्व भी बढ़ गया है, पर, उस बोझ को उठाने के लिये गुप्तकुल शासक प्रस्तुत नहीं, क्योंकि साम्राज्य लक्ष्मी को वे अब अनायास और अवश्य अपने शरण आने वाली वस्तु समझने लगे हैं।

स्कंदगुप्त—आर्य्य! इतना व्यंग न कीजिये, इसके कुछ प्रमाण भी हैं?

पर्णदत्त—प्रमाण, प्रत्यक्ष है। प्रमाण अभी खोजना है? आँधी आने के पहले व्योम जिस तरह स्तम्भित हो रहता है, बिजली गिरने से पूर्व जिस प्रकार नील-कादम्बिनी का मनोहर

साम्राज्य की नासीर सेना में पवित्र क्षात्रधर्म का—गरुड़ध्वज की छाया में पालन करते हुए, उसीके मान के लिए मर मिटें, —यही कामना है। गुप्तकुल-भूषण! आशीर्वाद दीजिये,—वृद्ध पर्णदत्त की माता का स्तन्य लज्जित न हो।

स्कदगुप्त—आर्य! (आप की वीरता की लेखमाला शिप्रा और सिन्धु की लोल लहरियों से लिखी जाती है, शत्रु भी उस वीरता की सराहना करते हुए सुने जाते हैं। तब भी सन्देह!)

पर्णदत्त—सदेह दो बातों से है युवराज!

स्कदगुप्त—ये दो बातें कौन-सी हैं?

पर्णदत्त—अपने अधिकारों के प्रति आप की उदासीनता और साम्राज्य की राजधानी में नित्य नये-नये परिवर्त्तन।

स्कदगुप्त—क्या अयोध्या का कोई नया समाचार है?

पर्णदत्त—सभवत सम्राट पुष्पपुर चले गये हैं, और कुमारामात्य महाबलाधिकृत वीरसेन को गगा-लाभ हो गया।

स्कदगुप्त—क्या कहा! महाबलाधिकृत अब नहीं हैं? शोक!

पर्णदत्त—अनेक समरों के विजेता, महामानी, गुप्त साम्राज्य के महाबलाधिकृत अब इस लोक में नहीं हैं। इधर प्रौढ सम्राट के विलास की मात्रा बढ़ गई है।

स्कदगुप्त—चिंता क्या! आर्य! अभी तो आप हैं, तब भी हमीं सब विचारों का भार वहन करें, अधिकार का उपयोग करें! वह भी किस लिये?

पर्णदत्त—( रोष से )—किस लिये?—त्रस्त प्रजा की रक्षा के लिये, शिशुओं को हँसाने के लिये, सतीत्त्व के सम्मान के लिये,

देवता, ब्राह्मण और गौ की मर्य्यादा में, विश्वासके लिये, आतङ्क से प्रकृति को आश्वासन देने के लिये ! आपको अपने अधिकारों का उपयोग करना होगा। युवराज ! इसी लिये मैंने कहा था कि, आप अपने अधिकारों के प्रति उदासीन हैं। इसी की मुझे बड़ी चिन्ता है। गुप्त साम्राज्य के भावी शासक को अपने उत्तरदायित्व का ध्यान नहीं।

स्कंदगुप्त—सेनापते ! सावधान ! प्रकृतिस्थ होइये ! परम भट्टारक महाराजाधिराज अश्वमेध पराक्रम श्री कुमारगुप्त महेन्द्रादित्य के सुशासित राज्य की सुपालित प्रजा को डरने का कारण नहीं है। गुप्तसेना की मर्य्यादा को पर्णदत्त सदृश महावीर, अभी रक्षा के लिये प्रस्तुत हैं।

पर्णदत्त—राष्ट्रनीति, दार्शनिकता और कल्पना का लोक नहीं है। इस कठोर प्रत्यक्षवाद की समस्या बड़ी कठिन होती है। गुप्त साम्राज्य की उत्तरोत्तर वृद्धि के साथ, उसका दायित्व भी बढ़ गया है, पर, उस बोझ को उठाने के लिये गुप्तकुल शासक प्रस्तुत नहीं, क्योंकि साम्राज्य लक्ष्मी को वे अब अनायास और अवश्य अपने शरण आने वाली वस्तु समझने लगे हैं।

स्कंदगुप्त—आर्य्य ! इतना व्यंग न कीजिये, इसके कुछ प्रमाण भी हैं ?

पर्णदत्त—प्रमाण, प्रत्यक्ष है। प्रमाण अभी खोजना है ? आँधी आने के पहले व्योम जिस तरह स्तम्भित हो रहता है, बिजली गिरने से पूर्व जिस प्रकार नील कादम्बिनी का मनोहर

आवरण महाशून्य पर चढ जाता है, क्या वैसी ही दशा गुप्त साम्राज्य की नहीं है ?)

स्कदगुप्त—क्या इस पुष्यमित्रों के युद्ध को देखकर वृद्ध सेनापति चकित हो रहे हैं ? (हँसता है)

पर्णदत्त—युवराज ! व्यंग न कीजिये। केवल पुष्यमित्रों के युद्ध से ही इति-श्री न समझिये, म्लेच्छों के भयानक आक्रमण के लिये भी प्रस्तुत रहना चाहिये ! चरों ने आज ही कहा है कि, कपिशा को श्वेत हूणों ने पदाक्रान्त कर लिया ! तिस पर भी युवराज पूछते हैं कि, "अधिकारों का उपयोग किस लिये ?" यही 'किस लिये ?'—प्रत्यक्ष प्रमाण है कि, गुप्तकुल के शासक इस साम्राज्य को "गले पड़ी"-वस्तु समझने लगे हैं।

(चक्रपालित का प्रवेश)

(देखकर)—अरे, युवराज भी यहाँ हैं ! युवराज की जय हो !

स्कदगुप्त—आओ चक्र ! आर्य्य पर्णदत्त ने मुझे घबरा दिया है।

चक्रपालित—पिता जी ! प्रणाम। कैसी बात है ?

पर्णदत्त—कल्याण हो, आयुष्मन्। तुम्हारे युवराज अपने अधिकारों से उदासीन हैं, वे पूछते हैं—"अधिकार किस लिये?"

चक्र०—तात ! इस 'किस लिये'—का अर्थ मैं समझता हूँ।

पर्ण०—क्या ?

चक्र०—गुप्तकुलका अव्यवस्थित उत्तराधिकार-नियम।

स्कन्दगुप्त—चक्र, सावधान ! तुम्हारे इस अनुमान का कुछ आधार भी है ?

चक्र०—युवराज ! यह अनुमान नहीं है, यह प्रत्यक्ष सिद्ध है।

पर्ण०—( गभीरता से )—चक्र ! यदि यह बात हो भी, तब भी तुमको ध्यान रखना चाहिये कि हमलोग साम्राज्य के सेवक हैं। असावधान बालक ! अपनी चचलता को विपन्वृत्त का बीज न बना।

स्कन्दगुप्त—आर्य्य पर्णदत्त ! क्षमा कीजिये। चक्र हार्दिक बातों को राजनैतिक भाषा मे व्यक्त करना नहीं जानता।

पर्ण०—ठीक है, किन्तु उसे इतनी शीघ्रता नहीं करनी चाहिये। ( देखकर ) चर आ रहा है, कोई युद्ध का नया समाचार है क्या ?

( चर का प्रवेश )

"युवराज की जय हो !"

पर्ण०—क्या समाचार है ?

चर—अब की बार पुष्यमित्रों का अंतिम प्रयत्न है, वे अपनी समस्त शक्ति सकलित करके बढ रहे हैं। नामीर सेना के नायक ने सहायता माँगी है। दशपुर से भी दूत आया है।

स्कद०—अच्छा जाओ, उसे भेज दो।

( चर जाता है, दूसरे दूत का प्रवेश )

'युवराज भट्टारक की जय हो !'

स्कद०—मालवपति सकुशल हैं ?

दूत—कुशल आपके हाथ है। महाराज विश्ववर्मा का शरीरांत हो गया। नवीन नरेश महाराज बधुवर्मा ने साभिवादन श्री चरणों मे सदेश भेजा है।

स्कद०—खेद ! ऐसे समय में जब कि हम लोगों को मालव-पतिसे सहायता की आशा थी, वह स्वय कौटुम्बिक आपत्तियों मे फँस गये हैं !

दूत—इतना ही नही, शक-राष्ट्रमडल चचल हो गया है। नवागत म्लेच्छवाहिनी से सौराष्ट्र पदाक्रात हो रहा है, इसी कारण पश्चिमी मालव भी अब सुरक्षित नहीं रहा।

( स्कदगुप्त पर्णदत्त की ओर देखते हैं )

पर्ण०—वलभी का क्या समाचार है ?

दूत—वलभी का पतन रुका है। वर्बर हूणों से उसका बचना भी कठिन है । मालव की रक्षा के लिये महाराज बन्धुवर्म्मा ने सहायता माँगी है। दशपुर की समस्त सेना सीमा पर जा चुकी है।

स्कद०—मालव और शक युद्ध में जो सधि, गुप्त साम्राज्य और मालव-राष्ट्र में हुई है, उसके अनुसार, मालव की रक्षा के लिये गुप्त सेना का प्राण-विसर्जन—कर्त्तव्य है। महाराज विश्ववर्म्मा के समय मे ही सम्राट कुमारगुप्त उनके सरक्षक हैं। परन्तु दूत ! यड़ी कठिन समस्या है।

दूत—विषम व्यवस्था है युवराज ! साम्राज्य ने सरक्षकता का भार लिया है।

पर्ण०—दूत ! क्या तुम्हें विदित नहीं है कि पुष्यमित्रों से हमारा युद्ध चल रहा है ?

दूत—तब भी मालव ने कुछ समझ कर, किसी आशा पर, अपनी स्वतत्रता की सीमा कर दी थी।

स्कंद०—दूत ! केवल सन्धि-नियम ही से हम बाध्य नहीं हैं, किंतु, शरणागत-रक्षा भी क्षत्रिय का धर्म्म है। तुम विश्राम करो। सेनापति पर्णदत्त पुष्यमित्रों की गति, समस्त सेना लेकर रोकेंगे। अकेले स्कंदगुप्त मालव की रक्षा करने के लिये सन्नद्ध है। जाओ, निर्भय निद्रा का सुख लो। स्कंदगुप्त के जीते, मालव का कुछ न बिगड सकेगा।

दूत—धन्य है ! आर्य्य साम्राज्य के भावी शासक के उपयुक्त ही यह बात है। ( प्रणाम करके जाता है )

पर्ण०—युवराज ! आज यह वृद्ध, हृदय से प्रसन्न हुआ। कोई चिन्ता नहीं, गुप्तसाम्राज्य की लक्ष्मी प्रसन्न होगी।

चक्र०—तात ! पुष्यमित्र युद्ध का अन्त तो समीप प्राय है ! विजय निश्चित है। किसी दूसरे सैनिक को भेजिये। मुझे युवराज के साथ जाने की अनुमति हो।

स्कन्द०—नहीं चक्र, तुम विनयी होकर मुझसे मालव में मिलो ! ध्यान रखना होगा कि, राजधानी से अभी कोई सहायता नहीं मिलती। हम लोगों को इस आसन्न विपद में अपना ही भरोसा है।

पर्ण०—कुछ चिंता नहीं युवराज, भगवान सब मगल करेंगे इसलिये विश्राम करें।

( पट परिवर्त्तन )

( कुसुमपुर में कुमारगुप्त का राजमंदिर )

धातुसेन—सम्राट परम भट्टारक ! आपने भी स्वयं इतने विकट युद्ध किये हैं ! मैंने तो समझा था, राजसिंहासन पर बैठे-बैठे राजदंड हिला देने से ही इतना बडा गुप्त साम्राज्य स्थापित हो गया था—परंतु—

कुमारगुप्त—( लेटे हुए हँसता है )—तुम्हारी लंका में अब राक्षस नहीं रहते ? क्यों धातुसेन !

धातुसेन—राक्षस यदि कोई था तो विभीषण, और बन्दर भी एक सुग्रीव हो गया था। दक्षिण-पथ आज भी उनकी करनी का फल भोग रहा है। परंतु हाँ, एक आश्चर्य्य की बात है कि महामान्य परमेश्वर परम भट्टारक को भी युद्ध करना पडा ! रामचंद्र ने तो, सुना था, जब वे युवराज भी नहीं थे, तब युद्ध किया था। सम्राट होने पर भी युद्ध !

कुमार०—युद्ध तो करना ही पडता है,—अपनी स्थिति बनाये रखने के लिये यह आवश्यक है।

धातु०—अच्छा तो स्वर्गीय आर्य्य समुद्रगुप्त ने देवपुत्रों तक का राज्य विजय किया था, सो उनके लिये परम आवश्यक था ? क्या पाटलीपुत्र के समीप ही वह राज्य था ?

कुमार०—तुम भी बालि की सेना में से कोई बचे हुए हो !

धातु०—परम भट्टारक की जय हो। वह सेना न थी, वह तो प्रद्युम्न था। जब उसमें लड्डू खाने वाले सुग्रीव निकल पडे, तब फिर—

कुमार०—क्यों ?

धातु०—उनकी सुन्दर ग्रीवा में लड्डू अत्यंत सुशोभित होता था, और सब से भारी बात तो थी वालि के लिये—उनकी तारा का मन्त्रित्व ! सुना है सम्राट ! स्त्री की मंत्रणा बड़ी अनुकूल और वास्तविक होती है, इसीलिये उन्हें राज्य की झंझटों से शीघ्र छुट्टी मिल गई। परम भट्टारक की दुहाई ! एक स्त्री को मंत्री आप भी बना लें, बड़े-बड़े दाढ़ी-मूँछ वाले मंत्रियों के बदले, उसकी एकांत मंत्रणा कल्याणकारिणी होगी।

कुमार०— ( हँसते हुए )—लेकिन पृथ्वीसेन तो मानते ही नहीं।

धातु०—तब मेरी सम्मति से वे ही कुछ दिनों के लिये स्त्री हो जाँय, क्यों कुमारमात्य जी ?

पृथ्वीसेन—पर तुम तो स्त्री नहीं हो, जो तुम्हारी सम्मति मुझे माननीय हो।

कुमार०—( हँसता है )—हाँ तो आर्य्य समुद्रगुप्त को विवश होकर उन विद्रोही विदेशियों को दमन करना पड़ा, क्योंकि, मौर्य्य साम्राज्य के समय से ही सिंधु के उस पार का देश भी भारत साम्राज्य के अन्तर्गत था। जगद्विजेता सिकन्दर के सेनापति सिल्यूकस से उस प्रान्त को मौर्य्य सम्राट चंद्रगुप्त ने लिया था।

धातु०—फिर तो लड़कर ले लेने की एक परम्परा-सी लग जाती है। उनसे उन्होंने, उन्होंने उनसे, ऐसे ही लेते चले आये हैं। उसी प्रकार आर्य्य !

कुमार०—उँह ! तुम समझते नहीं। मनु ने इसकी व्यवस्था दी है।

धातु०—नहीं धर्म्मावतार ! समझ में तो इतनी बात आगई

कि, लड़कर ले लेना ही एक प्रधान स्वत्व है। संसार में इसी का बोलबाला है।

भट्टारक०—नहीं तो क्या रोने से, भीख माँगने से कुछ अधिकार मिलता है? जिसके हाथों में बल नहीं, उसका अधिकार ही कैसा? और यदि माँग कर मिल भी जाय तो शान्ति की रक्षा कौन करेगी—यदि शक्ति नहीं?

मुद्गल—(प्रवेश करके)—रक्षा पेट कर लेगा, कोई दे भी तो। अक्षय तूणीर, अक्षय कवच सब लोगों ने सुना होगा, परन्तु, इस अक्षय मंजूषा का हाल बिना मेरे कोई नहीं जानता। इसके भीतर कुछ रख कर देखो मैं कैसी शान्ति से बैठा रहता हूँ।

(पद्मासन से बैठ जाता है)

पृथ्वीसेन—परम भट्टारक की जय हो। मुझे कुछ निवेदन करना है—यदि आज्ञा हो तो।

कुमार०—हाँ, हाँ, कहिये।

पृथ्वीसेन—शिप्रा के इस पार साम्राज्य का स्कंधावार स्थापित है। मालवेश का दूत भी आगया है कि, 'हम ससैन्य युवराज की सहायतार्थ प्रस्तुत हैं।' महानायक पर्णदत्त ने भी अनुकूल समाचार भेजा है।

कुमार०—मालव का इस अभियान से कैसा भाव है कुछ पता चला? क्योंकि, यह युद्ध तो जान-बूझ कर छोड़ा गया है।

पृथ्वी०—अपने मुख से मालवेश ने दूत से यहाँ तक कहा था कि, युवराज को कष्ट देने की क्या आवश्यकता थी, आज्ञा पाने ही से मैं स्वयं इसे ठीक कर लेता।

कुमार०—महासन्धि विग्रहिक ! साधु ! यह वंश-परम्परागत तुम्हारी ही विद्या है।

पृथ्वीसेन—सम्राट के श्रीचरणों का प्रताप है। सौराष्ट्र से भी नवीन समाचार मिलने वाला है। इसीलिए युवराज को वहाँ भेजने के लिये मेरा अनुरोध था।

भट्टारक—सौराष्ट्र की गति विधि देखने के लिये एक सामान्य सेनापति की आवश्यकता है। वहाँ शक-राष्ट्र बड़ा भयानक है।

पृथ्वीसेन—( गूढ दृष्टि से देखते हुए )—महाबलाधिकृत ! आवश्यकता होने पर आप को वहाँ जाना ही होगा, अभी उसकी आवश्यकता नहीं।

भट्टारक—नहीं, मैं तो

कुमार०—महाबलाधिकृत ! तुम्हारी सम्मति विचारणीय होगी। अभी घबराने की आवश्यकता नहीं।

धातुसेन—( हाथ जोड कर )—यदि दक्षिणापथ पर आक्रमण का उद्योग हो तो मुझे आज्ञा मिले। मेरा घर पास है, मैं स्वच्छन्दता-पूर्वक लेट रहूँगा, सेना को भी मार्ग बता दूँगा।

( सब हँसते हैं )

मुद्गल—जय हो देव ! पाकशाला पर आक्रमण करने की आज्ञा मुझे मिले ! मैं अभी उसका सर्वनाश कर आऊँ !

( सब हँसते हैं। गम्भीर भाव से अभिवादन करके एक ओर पृथ्वीसेन और दूसरी ओर भट्टारक का प्रस्थान। )

कुमारगुप्त—मुद्गल ! तुम्हारा कुछ

मुद्गल—जय हो देव ! महादेवी ने प्रार्थना की है कि, युवराज भट्टारक की कल्याण-कामना के लिये, चक्रपाणि भगवान की पूजा की सब सामग्री प्रस्तुत है। आर्य्यपुत्र कब चलेंगे ?

कुमार०—( मुँह बनाकर ) आज तो कुछ पारसीक नर्तकियाँ आने वाली हैं, आपानक भी हैं। महादेवी से कह देना, असन्तुष्ट न हों, कल चलूँगा। समझा न मुद्गल !

मुद्गल—( खड़ा होकर )—जय हो—परमेश्वर परम भट्टारक की ! ( जाता है )

धातुसेन—यह चाणक्य कुछ भाँग पीता था। उसने लिखा है कि, राजपुत्र भेड़िये हैं, इनसे पिता को सदैव सावधान रहना चाहिये।

कुमार०—यह राष्ट्र-नीति है।

( अनन्तदेवी का चुपचाप प्रवेश )

धातु०—भूल गया। उसके बदले उस ब्राह्मण को लिखना था कि, राजा लोग ब्याह ही न करें, क्यों भेड़ियों सी सन्तान उत्पन्न हों ?

अनन्तदेवी—( सामने आकर )—आर्य्यपुत्र की जय हो !

( धातुसेन मुँह बनाकर चुप हो जाता है )

कुमार०—आओ प्रिये ! तुम्हें खोज ही रहा था।

अनन्त०—नर्तकियों को बुलवाती हुई चली आ रही हूँ। कुमारामात्य आदि थे, मन्त्रणा में बाधा समझ कर, जान-बूझ कर देर लगाई।

( धातुसेन की ओर क्रुद्ध होकर देखती है )

कुमार०—वह अतीव विदेशी हँसोड़ है।

अनन्त०—तब भी सीमा होनी चाहिये।

धातु०—चाणक्य का नाम ही कौटिल्य है। उसके सूत्रों की व्याख्या करने जाकर ही, यह फल मिला। क्षमा मिले तो एक बात और पूछ लूँ। क्योंकि फिर इस विषय का प्रश्न न करूँगा।

प्रनत०—पूछ लो।

धातु०—उसके अनर्थ शास्त्र में विष कन्या का

कुमार०—चुप रहो।

( नर्तकियों का प्रवेश )

न छेड़ना उस अतीत स्मृति से
खिंचे हुए बीन तार कोकिल!
करुण रागिनी तड़प उठेगी
सुना न ऐसी पुकार कोकिल!

हृदय धूल में मिला दिया है,
उसे चरण चिन्ह-सा किया है।
खिले फूल सब गिरा दिया है,
न अब बसंत बहार कोकिल!

सुनी बहुत आनंद भैरवी,
विगत हो चुकी निशा-माधवी।
रही न अब शारदी कैरवी
न तो मधा की फुहार कोकिल!

न खोज पागल मधुर प्रेम को,
न तोड़ना और के नेम को।
बचा विरह मौन के क्षेम को,
कुचाल अपनी सुधार कोकिल!

( पट-परिवर्त्तन )

( पथ में मातृगुप्त )

कविता करना अनन्त पुण्य का फल है। इस दुराशा और कवि-अनन्त-उत्कण्ठा से जीवन व्यतीत करने की इच्छा हुई। संसार के समस्त अभावों को असंतोष कह कर हृदय को धोखा देता रहा। परन्तु कैसी विडम्बना ! लक्ष्मी के लालों का भ्रूभंग और क्षोभ की ज्वाला के अतिरिक्त मिला क्या ?—एक काल्पनिक प्रशंसनीय जीवन, जो कि दूसरों की दया से अपना अस्तित्व रखता है। संचित हृदय-कोष के अमूल्य रत्नों की उदारता, और दारिद्र का व्यंग्यात्मक कठोर अट्टहास, इस विषम अवस्था की कौन व्यवस्था करेगा। मनोरथ को—भारत के प्रकाण्ड बौद्ध पण्डित को,—परास्त करने वाले लोगों में मैं भी सबकी प्रशंसा का भाजन बना। परंतु, क्या हुआ ?

( मुद्गल का प्रवेश )

मुद्गल—कहिये कवि जी। आप तो बहुत दिनों पर दिखाई पड़े। कुलपति की कृपा से कहीं अध्यापन कार्य मिल गया क्या ?

मातृगुप्त—मैं तो अभी यों ही बैठा हूँ।

मुद्गल—क्या बैठे-बैठे काम चल जाता है ? तब तो भाई, तुम बड़े भाग्यवान हो। कविता करते हो ? भैया ! उसे छोड़ कर संसार-भर का काम करना।

मातृगुप्त—क्यों ? वही तो मेरे भूखे हृदय का आहार है। कवित्व—वर्णमय-चित्र है, जो स्वर्गीय भाव-पूर्ण संगीत गाया करता है। अंधकार का आलोक से, असत् का सत् से, जड़ का

चेतन से, और वाह्य जगत का अन्तर्जगत से सम्बन्ध कराना—कविता का मुख्य उद्देश है।

मुद्गल—परन्तु, हाथ का मुख से, पेट का अन्न से, और आँखों का निद्रा से भी सबंध कराता है कि नहीं?—इसको भी कभी सोचा विचारा है?

मातृगुप्त—संसार में क्या इतनी ही वस्तु विचारने की हैं? पशु भी इनकी चिन्ता कर लेते होंगे।

मुद्गल—और मनुष्य क्या पशु से कुछ भिन्न है? उसे बातें बनाना आता है, अपनी मूर्खताओं को छिपाना, पापों पर बुद्धिमानी का आवरण चढाना आता है। क्योंकि, वाग्जाल की फाँस उसके पास है। अपनी इन्हीं घोर आवश्यकताओं में कृत्रिमता बढ़ा कर सभ्य और पशु से कुछ ऊँचा द्विपद मनुष्य, पशु बनने से बच जाता है।

मातृगुप्त—होगा, तुम्हारा तात्पर्य्य क्या है?

मुद्गल—विचार-पूर्ण स्वप्न-मय जीवन छोड़ कर वास्तविक स्थिति में आओ। ब्राह्मण-कुमार हो, इसीलिये दया आती है।

मातृगुप्त—क्या करूँ?

मुद्गल—मैं दो-चार दिन में अवती जाने वाला हूँ, युवराज भट्टारक के पास तुम्हे रखवा दूँगा। अच्छी वृत्ति मिलने लग जायगी। है स्वीकार?

मातृगुप्त—परन्तु तुम्हें मेरे ऊपर इतनी दया क्यो?

मुद्गल—तुम्हारी बुद्धिमत्ता देख कर मैं प्रसन्न हुआ हूँ। उसी दिन से मैं खोजता था। तुम जानते हो कि राजकृपा का

अधिकारी होने के लिये समय और चापलूसी की आवश्यकता है। बड़े लोगों की एक दृढ धारणा होती है कि, 'अभी टकराने दो, ऐसे बहुत आया-जाया करते हैं।'

मातृगुप्त—तब तो बड़ी कृपा हुई। मै अवश्य चलूँगा। काश्मीरमंडल में हूणों का आतंक है, शास्त्र और संस्कृत विद्या का कोई पूछने वाला नहीं। म्लेच्छाक्रान्त देश छोड़ कर, राजधानी में चला आया। अब आप ही मेरे पथ-प्रदर्शक हैं।

मुद्गल—अच्छा तो मैं जाता हूँ, शीघ्र ही मिलूँगा। तुम चलने के लिये प्रस्तुत रहना।

( जाता है )

मातृगुप्त—काश्मीर! जन्मभूमि!! जिसकी धूलि में लोट कर खड़े होना सीखा, जिसमें खेल कर शिक्षा प्राप्त की, जिसमें जीवन के परमाणु संगठित हुए थे, छूट गया। और छूट गया एक मनोहर स्वप्न!! आह! वही तो मेरे इस जीवन का पाथेय रहा।

प्रिय!

संसृति के वे सुंदरतम क्षण यों ही भूल नहीं जाना।
'वह उच्छृङ्खलता थी अपनी'—कह कर मन मत बहलाना॥
मादकता सी तरल हँसी के प्याले में उठती लहरी।
मेरे निश्वासों से, उठ कर अधर चूमने को ठहरी॥
मैं व्याकुल परिरंभ मुकुल में बंदी अलि सा काँप रहा।
छलक उठा प्याला, लहरी में मेरे सुख को माप रहा॥
सजग सुप्त सौन्दर्य हुआ, हो चपल चलीं भौंहें मिलने।
लीन हो गई लहर, लगीं मेरे मधु से छाती छिलने॥

श्यामा का नखदान मनोहर मुक्ताओं से ग्रथित रहा।
जीवन के उस पार उड़ाता हँसी, खड़ा मैं चकित रहा॥
तुम अपनी निष्ठुर क्रीड़ा के विभ्रम से, बहकाने से।
सुखी हुए, फिर लगे देखने मुझे पथिक पहचाने-से॥
उस सुख का आलिङ्गन करने कभी भूल कर आ जाना।
मिलन क्षितिजतट मधु जलनिधि में मृदु हिलकोर उठा जाना॥

कुमारदास—(प्रवेश करके)—साधु!

मातृगुप्त—अमृत के सरोवर में स्वर्ण-कमल खिल रहा था, भ्रमर वंशी बजा रहा था, सौरभ और पराग की चहल-पहल थी। सवेरे सूर्य्य की किरणें उसे चूमने को लोटती थीं, सन्ध्या को शीतल चाँदनी उसे अपनी चादर से ढँक देती थी। उस मधुरिमा का, उस सौन्दर्य्य का, उस अतीन्द्रिय जगत की साकार कल्पना की ओर हमने हाथ बढ़ाया था, वहीं, वहीं स्वप्न टूट गया।

कुमारदास—समझ में नहीं आया, सिंहल में और काश्मीर में क्या भेद है। तुम गौरवर्ण हो, लाम्बे हो, खिंची हुई भौंहें हैं, तब होने पर भी सिंहलियों की घुँघराली लटें, उज्ज्वल श्याम शरीर, क्या-क्या स्वप्न में देखने की वस्तु नहीं।

मातृगुप्त—पृथ्वी की समस्त ज्वाला को जहाँ प्रकृति ने अपने बर्फ के अञ्चल से ढँक दिया है, उस हिमालय के—

कुमारदास—और बड़वानल को अनन्त जलराशि से जो सन्तुष्ट कर रहा है, उस रत्नाकर को—अच्छा जाने दो, रत्नाकर नीचा है गहरा है। हिमालय ऊँचा है, गर्व से सिर उठाये है, तब जय हो काश्मीर की! हाँ उस हिमालय के

अधिकारी होने के लिये समय और चापलूसी की आवश्यकता है। बडे लोगो की एक दृढ धारणा होती है कि, 'अभी टकराने दो, ऐसे बहुत आया-जाया करते हैं।'

मातृगुप्त—तब तो बडी कृपा हुई। मै अवश्य चलूँगा। काश्मीरमडल में हूणों का आतक है, शास्त्र और सस्कृत विद्या का कोई पूछने वाला नही। म्लेच्छाक्रान्त देश छोड कर, राजधानी में चला आया। अब आप ही मेरे पथ-प्रदर्शक हैं।

मुद्गल—अच्छा तो मैं जाता हूँ, शीघ्र ही मिलूँगा। तुम चलने के लिये प्रस्तुत रहना।

(जाता है)

मातृगुप्त—काश्मीर! जन्मभूमि!! जिसकी धूलि में लोट कर खडे होना सीखा, जिसमें खेल कर शिक्षा प्राप्त की, जिसमें जीवन के परमाणु सगठित हुए थे, छूट गया! और टूट गया एक मनोहर स्वप्न!! आह! वही तो मेरे इस जीवन का पाथेय रहा!

प्रिय!

संसृति के वे सुदरतम क्षण यों ही भूल नहीं जाना।
'वह उच्छृङ्खलता थी अपनी'—कह कर मन मत बहलाना॥
मादकता सी तरल हँसी के प्याले में उठती लहरी।
मेरे निश्वासों से, उठ कर अधर चूमने को ठहरी॥
मैं व्याकुल परिरंभ मुकुल में बन्दी अलि सा काँप रहा।
छलक उठा प्याला, लहरी में मेरे सुख को माप रहा॥
सजग सुप्त सौंदर्य हुआ, हो चपल चलीं भौंहें मिलने।
लीन हो गई लहर, लगी मेरे मन से छाती छिलने॥

श्यामा का परिधान मनोहर मुक्ताओं से ग्रथित रहा।
जीवन के उस पार उड़ाता हँसी, खड़ा मैं चकित रहा॥
तुम अपनी निष्ठुर क्रीड़ा के विभ्रम से, बहकाने से।
सुखी हुए, फिर क्यों देखने मुझे पथिक पहचाने-से॥
उस सुख का आलिङ्गन करने कभी भूल कर आ जाना।
मिलन क्षितिजतट मधु जलनिधि में मृदु हिल्लोर उठा जाना॥

कुमारदास—(प्रवेश करके)—साधु !

मातृगुप्त—अमृत के सरोवर में स्वर्ण-कमल खिल रहा था, भ्रमर वंशी बजा रहा था, सौरभ और पराग की चहल पहल थी। सवेरे सूर्य्य की किरणें उसे चूमने को लोटती थीं, सध्या को शीतल चाँदनी उसे अपनी चादर से ढँक देती थीं। उस मधुरिमा का, उस सौंदर्य्य का, उस अतीन्द्रिय जगत की साकार कल्पना की ओर हमने हाथ बढ़ाया था, वहीं वहीं स्वप्न टूट गया।

कुमारदास—समझ में नहीं आया, सिंहल में और काश्मीर में क्या भेद है। तुम गौरवर्ण हो लाम्बे हो, खिंची हुई भौंहें हैं, सब होने पर भी सिंहालियों की घुघुराली लटें उज्ज्वल श्याम शरीर, क्या-क्या स्वप्न में देखने की वस्तु नहीं।

मातृगुप्त—पृथ्वी की समस्त ज्वाला को जहाँ प्रकृति ने अपने बर्फ के अञ्चल से ढँक दिया है, उस हिमालय के—

कुमारदास—और बडवानल को अनन्त जलराशि से जो सन्तुष्ट कर रहा है, उस रत्नाकर को—अच्छा जाने दो, रत्नाकर नीचा है गहरा है। हिमालय ऊँचा है, गर्व से सिर उठाये है, तब जय हो काश्मीर की! हाँ उस हिमालय के . .

मातृगुप्त—उस हिमालय के ऊपर सबेरे सूर्य्य की सुनहरी प्रभा से आलोकित बर्फ का, पीले पोखराज का-सा एक महल था, उसमें नवनीत की पुतली झाँक कर देखती थी। वह हिम की शीतलता से सुसंगठित थी। सुनहरी किरणों को जलन हुई। तप्त होकर महल को गला दिया! पुतली! उसका मंगल हो, हमारे अश्रु की गर्म्म शीतलता उसे सुरक्षित रक्खे। कल्पना की भाषाके पंख गिर जाते हैं, मौन-नीड में निवास करने दो। छेड़ो मत मित्र!

कुमारदास—तुम विद्वान हो, सुकवि हो, तुमको इतना मोह!

मातृगुप्त—यदि यह विश्व इन्द्रजाल ही है, तब उस इन्द्र जाली की अनन्त इच्छा को पूर्ण करने का साधन—यह मधुर मोह चिरजीवी हो और गर्म-रक्त का फुहारा छोड़ने वाले हृदय को आहार मिले।

कुमारदास—मित्र! तुम्हारी कोमल-कल्पना, वाणी की वीणा में झनकार उत्पन्न करेगी। तुम सचेष्ट हो, प्रतिभाशील हो। युवक! तुम्हारा भविष्य बड़ा उज्वल है।

मातृगुप्त—उसकी चिंता नहीं। दैन्य जीवन के प्रचण्ड आतप में सुन्दर स्नेह मेरी छाया हो! झुलसा हुआ जीवन धन्य हो जायगा।

कुमारदास—मित्र! इन थोड़े दिनों का परिचय मुझे आजीवन स्मरण रहेगा। अब तो मैं सिंहल जाता हूँ—देशकी पुकार है। इसलिए मैं स्वर्गोंका देश—भव्यभारत—छोड़ता हूँ।

कविवर ! इस क्षीण-परिचय कुमारधातुसेन को भूलना मत—कभी आना।

मातृगुप्त—सम्राट कुमारगुप्त के सहचर, विनोदशील कुमारदास ! तुम क्या कुमार धातुसेन हो ?

कुमारदास—हाँ मित्र, लङ्का का युवराज। हमारा एक मित्र एक बाल सहचर, प्रख्यातकीर्ति, महाबोधि बिहारका श्रमण है, उसे देखने और गुप्त साम्राज्य का वैभव देखने, पर्यटक के रूप से भारत चला आया था। गौतम के पद-रज से पवित्र भूमि को खूब देखा और देखा दर्प से उद्धत गुप्त साम्राज्य के तीसरे पहर का सूर्य्य। आर्य्य-अभ्युत्थान का यह स्मरणीय युग है। मित्र, परिवर्तन उपस्थित है।

मातृगुप्त—सम्राट कुमारगुप्त का साम्राज्य ! और परिवर्तन !!

धातुसेन—सरल युवक ! इस गतिशील जगतमें परिवर्तन पर आश्चर्य ! परिवर्तन रुका कि महापरिवर्तन—प्रलय—हुआ !! परिवर्तनही सृष्टि है, जीवन है। स्थिर होना मृत्यु है, निश्चेष्ट शाति मरण है। प्रकृति क्रियाशील है। समय मनुष्य और स्त्री की गेंद लेकर दोनों हाथ से खेलता है। पुल्लिंग और स्त्रीलिंग की समष्टि अभिव्यक्ति की कुञ्जी है। पुरुष उछाल दिया जाता है। उत्क्षेपण होता है। स्त्री आकर्षण करती है। यही जड़ प्रकृति का रहस्य है।

मातृगुप्त—निस्सन्देह। अनन्तदेवी के इशारे पर कुमारगुप्त नाच रहे हैं, अद्भुत पहेली है।

धातुसेन—पहेली, रहस्य यह तो हई है। और मनुष्य क्या—

रहस्य है—कुतूहल और प्रश्न, और स्त्री विश्लेषण है, उत्तर और सब बातों का समाधान। पुरुष के प्रत्येक प्रश्नों का उत्तर देने के लिये वह प्रस्तुत है। उसके कुतूहल उसके अभावों को परिपूर्ण करने की उष्ण चेष्टा और और शीतल उपचार। अभागा मनुष्य सतुष्ट है—बच्चों के समान। पुरुष ने कहा—'क', स्त्री ने अर्थ लगा दिया—'कौवा', बस, वह 'कॉंव-कॉंव' रटने लगा। विषय-विह्वल वृद्ध सम्राट, तरुणी की आकांक्षाओं के साधन हो रहे हैं। काले मेघ क्षितिज मे एकत्र हो रहे हैं, शीघ्रही अन्धकार होगा। परतु आशा का केंद्र ध्रुवतारा एक युवराज 'स्कद' है। सर्वसहा वसुधरा तो सह लेती है, परन्तु, निर्मम शून्य आकाश में शीघ्र ही अनेक वर्ण के मेघ रग भरेंगे। एक विकट अभिनय का आरम्भ होने वाला है। तुम भी सभवत उसके अभिनेताओं में से एक होगे। सावधान, सिंहल तुम्हारे लिये प्रस्तुत है। (प्रस्थान)

मातृगुप्त—विचक्षण उदार राजकुमार।

(प्रस्थान)

( अनन्त देवी का प्रकोष्ठ )

अनन्तदेवी—विजया ! रात्रि का द्वितीय पहर तो व्यतीत हो रहा है, अभी भटार्क के आने का समय नहीं हुआ ?

विजया—स्वामिनी ! बड़ा भयानक खेल है।

अनन्त०—क्षुद्र हृदय—जो चूहे के शब्द से शंकित होते हैं, जो अपनी साँस से ही चौंक उठते हैं, उनके लिये उन्नति का कंटकित मार्ग नहीं है। महत्वाकांक्षा का दुर्गम स्वर्ग उनके लिए स्वप्न है।

विजया—परंतु स्वामिनी, राजकीय अंतःपुर की मर्यादा बड़ी कठोर अथच फूल से कोमल है।

अनन्त०—अपनी नियति का पथ मैं अपने पैरों चलूँगी, तू अपनी शिक्षा रहने दे। देख तो समय हो गया है।

( विजया कपाट के समीप कान लगाती है, संकेत होता है, गुप्त द्वार खुलते ही भटार्क सामने उपस्थित होता है। )

भटार्क—महादेवी की जय हो !

अनन्त०—परिहास न करो मगध के महाबलाधिकृत ! देवकी के रहते किस साहस से तुम मुझे महादेवी कहते हो ?

भटार्क—हमारा हृदय कह रहा है, और आये दिन साम्राज्य की जनता, प्रजा, सभी कहेगी।

अनत०—मुझे विश्वास नहीं।

भटार्क—~~मुझे अंतःपुर में आने का साहस होता ? नहीं,~~ महादेवी ! कल सम्राट के समक्ष जो विद्रूप और व्यङ्ग-बाण मुझ पर बरसाये गये हैं, वे अन्तस्तल में गड़े हुए हैं। उनके निकालने का प्रयत्न नहीं करूँगा, वे ही भावी विप्लव में सहायक होंगे। चुभ-चुभ

रहस्य है—कुतूहल और प्रश्न, और स्त्री विश्लेषण है, उत्तर और सब बातों का समाधान। पुरुष के प्रत्येक प्रश्नों का उत्तर देने के लिये वह प्रस्तुत है। उसके कुतूहल उसके अभावों को परिपूर्ण करने की उष्ण चेष्टा और और शीतल उपचार! अभागा मनुष्य संतुष्ट है—बच्चों के समान। पुरुष ने कहा—'क', स्त्री ने अर्थ लगा दिया—'कौवा', बस, वह 'काँव-काँव' रटने लगा। विषय-विह्वल वृद्ध सम्राट, तरुणी की आकांक्षाओं के साधन हो रहे हैं। काले मेघ क्षितिज में एकत्र हो रहे हैं, शीघ्रही अन्धकार होगा। परंतु आशा का केंद्र ध्रुवतारा एक युवराज 'स्कंद' है। सर्वसहा वसुंधरा तो सह लेती है, परन्तु, निर्मम शून्य आकाश में शीघ्र ही अनेक वर्ण के मेघ रंग भरेंगे। एक विकट अभिनय का आरम्भ होने वाला है। तुम भी संभवत उसके अभिनेताओं में से एक होगे। सावधान, सिंहल तुम्हारे लिये प्रस्तुत है। (प्रस्थान)

मातृगुप्त—विचक्षण उदार राजकुमार!

(प्रस्थान)

( अनन्त देवी का प्रकोष्ठ )

अनन्तदेवी—विजया ! रात्रि का द्वितीय पहर तो व्यतीत हो रहा है, अभी भटार्क के आने का समय नहीं हुआ ?

विजया—स्वामिनी ! बड़ा भयानक खेल है।

अनन्त०—क्षुद्र हृदय—जो चूहे के शब्द से शंकित होते हैं, जो अपनी स्वाँस से ही चौंक उठते हैं, उनके लिये उन्नति का कंटकित मार्ग नहीं है। महत्वाकांक्षा का दुर्गम स्वर्ग उनके लिए स्वप्न है।

विजया—परंतु स्वामिनी, राजकीय अंतःपुर की मर्यादा बड़ी कठोर अथच फूल से कोमल है।

अनन्त०—अपनी नियति का पथ मैं अपने पैरों चलूँगी, तू अपनी शिक्षा रहने दे। देख तो समय हो गया है।

( विजया कपाट के समीप कान लगाती है, संकेत होता है, गुप्त द्वार खुलते ही भटार्क सामने उपस्थित होता है। )

भटार्क—महादेवी की जय हो !

अनन्त०—परिहास न करो मगध के महाबलाधिकृत ! देवकी के रहते किस साहस से तुम मुझे महादेवी कहते हो ?

भटार्क—हमारा हृदय कह रहा है, और आये दिन साम्राज्य की जनता, प्रजा, सभी कहेगी।

अनन्त०—मुझे विश्वास नहीं।

भटार्क—मुझे अंतःपुर में आने का साहस होता ? नहीं, महादेवी ! कल सम्राट के समक्ष जो विद्रूप और व्यङ्ग-बाण मुझ पर बरसाये गये हैं, वे अन्तस्तल में गड़े हुए हैं। उनके निकालने का प्रयत्न नहीं करूँगा, वे ही भावी विप्लव में सहायक होंगे। चुभ-चुभ

कर वे मुझे सचेत करेंगे। मैं उन पथ-प्रदर्शकों का अनुसरण करूँगा। बाहुबल से, वीरता से और अनेक प्रचंड पराक्रमों से ही मुझे मगध के महाबलाधिकृत का माननीय पद मिला है, मैं उस सम्मान की रक्षा करूँगा। महादेवी! आज मैंने अपना, हृदय का, मार्मिक रहस्य अकस्मात् उद्घाटन कर दिया है। परन्तु वह भी जान-बूझ कर—समझ कर। मेरा हृदय शूलों के लौह फलक सहने के लिये है, क्षुद्र विष-वाक्य-बाण के लिये नहीं।

अनन्त०—तुम वीर हो भटार्क। यह तुम्हारे उपयुक्त ही है। देवकी का प्रभाव जिस उग्रता से बढ़ रहा है, उसे देखकर मुझे पुरगुप्त के जीवन की शंका हो रही है। महाबलाधिकृत! दुर्बल माता का हृदय उसके लिये आज ही से चिन्तित है, विकल है। सम्राट की मति एक-सी नहीं रहती, वह अव्यवस्थित और चंचल है। इस अवस्था में वे विलास की अधिक मात्रा से केवल जीवन के जटिल सूत्रों की गुत्थियाँ सुलझाने में व्यस्त हैं।

भटार्क—मैं सब समझ रहा हूँ। पुष्यमित्रों के युद्ध में मुझे सेनापति की पदवी नहीं मिली, इसका कारण भी मैं जानता हूँ। मैं दूध पीने वाला शिशु नहीं हूँ। और यह भी मुझे स्मरण है कि, पृथ्वीसेन के विरोध करने पर भी आपकी कृपा से मुझे महाबलाधिकृत का पद मिला है। मैं कृतघ्न नहीं हूँ महादेवी! आप निश्चिन्त रहें।

अनन्त०—पुष्यमित्रों के युद्ध में भेजने के लिये मैंने भी कुछ समझ कर उद्योग नहीं किया भटार्क! सावधान, क्रान्ति उपस्थित है, तुम्हारा यहाँ रहना आवश्यक है।

क्यों, समझ लिया था कि इन मुंडित मस्तक जीर्ण कलेवर भिक्षु-कंकालों में क्या धरा है! देखो—शव-चिता में नृत्य करती हुई तारा का ताण्डव नृत्य, शून्य सर्वनाशकारिणी प्रकृति की मुण्ड-मालाओं की कंदुक क्रीडा! अश्वमेध हो चुके, उसके फल स्वरूप महानरमेध की प्रस्तावना तुम पढ़ सकते हो। (देखकर) हैं तुझमें—तू करेगा? अच्छा महादेवी! सावधान! अमावस्या के पहले प्रहर में, जब नील, भयानक, उज्वल उल्कापात होगा, उसी समय, महाशून्य की खोखले की ओर देखना! सावधान! जाता हूँ।

(प्रस्थान)

भटार्क—महादेवी! यह भूकंप के समान हृदय को हिला देने वाला कौन व्यक्ति है? ओह, मेरा तो सिर घूम रहा है!

अनंत०—यही तो भिक्षु प्रपंचबुद्धि हैं।

भटार्क—तब मुझे विश्वास हुआ। यह क्रूर-कठोर नरपिशाच मेरी सहायता करेगा। मैं उस दिन के लिये प्रस्तुत हूँ।

अनन्त०—तब प्रतिश्रुत होते हो?

भटार्क—दास सदैव अनुचर रहेगा।

अनन्त०—अच्छा, तुम इसी गुप्त द्वार से जाओ। देखूँ अभी कादम्ब की मोह-निद्रा से सम्राट जगे कि नहीं।

विजया—(प्रवेश करके)—परम भट्टारक अँगड़ाइयाँ ले रहे हैं। स्वामिनी, शीघ्र चलिये।

अनंत०—तू जा, शीघ्र एक पात्र आँख खुलते ही पिलाना, मैं आती हूँ।

(विजया का प्रस्थान)

भटार्क—तो महादेवी, आज्ञा हो।

अनन्त०—( देखती हुई )—भटार्क! जाने को कहूँ! इस शत्रुपुरी में मैं असहाय अबला इतना—आह ( आँसू पोंछती है )

भटार्क—धीरज धरिये। इस सेवक के बाहुबल पर विश्वास रखिये।

अनन्त०—तो भटार्क, जाओ।

( विजया का सहसा प्रवेश )

चलिये शीघ्र!

( दोनों जाते हैं )

भटार्क—रहस्य! एक दुर्भेद्य नारी-हृदय में विश्व-प्रहेलिका का बीज है। ओह, कितनी साहसशीला स्त्री है! देखूँ, गुप्त साम्राज्य के भाग्य की कुंजी किधर यह घुमाती है। परन्तु इसकी आँखों में काम-पिपासा के संकेत अभी उबल रहे हैं। अतृप्ति की अटल प्रवञ्चना कपोलों पर रक्त होकर क्रीडा कर रही है। हृदय में श्वासों की गरमी विलास का सन्देश वहन कर रही है। परंतु अच्छा चलूँ, यह विचार करने का स्थान नहीं है।

( गुप्तद्वार से जाता है )

( पट-परिवर्तन )

( अत पुरका द्वार )

शर्वनाग—( टहलता हुआ )—कौनसी वस्तु देखी ? किस सौंदर्य्य पर मन रीझा ? कुछ नहीं, सदैव इसी सुंदरी खड्गलता की प्रभा पर मैं मुग्ध रहा। मैं नहीं जानता कि और भी कुछ सुंदर है। और भय से तो मेरा परिचय नहीं। परंतु हा, वह मेरी स्त्री जिसके अभावों का कोप कभी खाली नहीं, जिसकी भर्त्सनाओं का भाण्डार अक्षय है, उससे मेरी अंतरात्मा कँप उठती है। आज मेरा पहरा है। घर मे जान छूटी, परंतु, रात बड़ी भयानक है। चलूं अपने स्थान पर बैठूँ। सुनता हूँ कि, परम भट्टारक की अवस्था अत्यंत शोचनीय है—जाने भगवान ..

( भटार्क का प्रवेश )

भटार्क—कौन ?

शर्वनाग—नायक शर्वनाग।

भटार्क—कितने सैनिक हैं ?

शर्व०—पूरा एक गुल्म।

भटार्क—अंत पुर से कोई आज्ञा मिली है ?

शर्व०—नहीं।

भटार्क—तुमको मेरे साथ चलना होगा।

शर्व०—मैं प्रस्तुत हूँ, कहाँ चलूँ ?

भटार्क—महादेवी के द्वार पर।

शर्व०—वहाँ मेरा क्या कर्त्तव्य होगा ?

भटार्क—कोई न तो भीतर जाने पावे और न भीतर का बाहर।

रामा—महादेवी देवकी की रक्षा करनी होगी, समझा ? आज इस समूचे गुप्त साम्राज्य में कोई ऐसा प्राणी नहीं, जो साम्राज्ञी की रक्षा करे ! शत्रु अपने विषैले डङ्क, और तीखे डाढ सँवार रहे हैं। पृथ्वी के नीचे कुमन्त्रणाओं का क्षीण भूकम्प चल रहा है।

शर्व०—यही तो मैं भी कभी-कभी सोचता था। परंतु

रामा—तुम, जिस प्रकार हो सके, महादेवी के द्वार पर आओ, मैं जाती हूँ।

( जाती है )

( एक सैनिक का प्रवेश )

सैनिक—नायक ! न जाने क्यों हृदय दहल उठा है, जैसे सनसनी करती हुई, डर से, यह आधी रात खिसकती जा रही है। पवन में गति है, परन्तु शब्द नहीं। 'सावधान'—रहने का शब्द मैं चिल्ला कर कहता हूँ, परंतु मुझे ही सुनाई नहीं पड़ता है। यह सब क्या है नायक ?

शर्व०—तुम्हारी तलवार कहीं भूल तो नहीं गई है ?

सैनिक—म्यान हलकी-सी लगती है, टटोलता हूँ—पर,

शर्व०—तुम घबराओ मत, तीन साथियों को साथ लेकर घूमो, सब को सचेत रक्खो। हम इसी शिला पर हैं, कोई डरने की बात नहीं।

( सैनिक जाता है, फाटक खोल कर पुरगुप्त निकलता है, पीछे भटार्क और सैनिक। )

पुरगुप्त—नायक शर्वनाग !

( अंत पुर से क्षीण क्रंदन )

महादण्डनायक—(कान लगाकर सुनते हुए)—क्या, सब शेष हो गया ! हम अवश्य भीतर जायगे। ( तीनों तलवार खींच लेते हैं, नायक भी सामने आ जाता है, द्वार खोल कर पुरगुप्त और भटार्क का प्रवेश। )

पृथ्वीसेन—भटार्क ! यह सब क्या है ?

भटार्क—(तलवार खींच कर सिर से लगाता हुआ)—परम भट्टारक राजाधिराज पुरगुप्त की जय हो ! माननीय कुमारामात्य, महादण्डनायक और महाप्रतिहार ! साम्राज्य के नियमानुसार, शस्त्र अर्पण करके, परम भट्टारक का अभिवादन करिये।

( तीनों एक दूसरे का मुँह देखते हैं )

महाप्रतिहार—तब क्या सम्राट कुमारगुप्त महेन्द्रादित्य अब ससार में नहीं हैं ?

भटार्क—नहीं।

पृथ्वीसेन—परतु, उत्तराधिकारी युवराज स्कंदगुप्त ?

पुरगुप्त—चुप रहो। तुम लोगों को बैठ कर व्यवस्था नहीं देनी होगी। उत्तराधिकार का निर्णय स्वय स्वर्गीय सम्राट कर गये हैं।

पृथ्वीसेन—परतु प्रमाण ?

पुरगुप्त—क्या तुम्हें प्रमाण देना होगा ?

पृथ्वीसेन—अवश्य।

पुरगुप्त—महाबलाधिकृत ! इन विद्रोहियों को बदी करो।

( भटार्क आगे बढता है )

महाप्रतिहार—( चौंक कर )—आज्ञा ! किसकी आज्ञा ? अमोघ ! तू नहीं जानता—सम्राट के अतःपुर पर स्वयं सम्राट का भी उतना अधिकार नहीं जितना महाप्रतिहार का, शीघ्र द्वार उन्मुक्त कर।

नायक—दण्ड दीजिये प्रभु, परंतु द्वार नहीं खुल सकेगा।

महाप्रति०—तू क्या कह रहा है !

नायक—जैसी भीतर से आज्ञा मिली है।

कुमारामात्य—( पैर पटक कर )—ओह् षडयंत्र ! प्रतारणा !!

दण्डनायक—विलम्ब असह्य है, नायक ! द्वार से हट जाओ !

महाप्रति०—मैं आज्ञा देता हूँ कि, तुम अतःपुर से हट जाओ युवक ! नहीं तो तुम्हे पदच्युत करूँगा।

नायक—यथार्थ है। परंतु, मैं महाबलाधिकृत की आज्ञा से यहाँ हूँ, और मैं उन्हींका अधीन सैनिक हूँ। महाप्रतिहार के अतःपुर रक्षकों में मैं नहीं हूँ।

महाप्रति०—क्या अतःपुर पर भी सैनिक नियंत्रण है ! पृथ्वीसेन !

पृथ्वीसेन—इसका परिणाम भयानक है। अंतिम शय्या पर लेटे हुए सम्राट की आत्मा को कष्ट पहुँचाना होगा।

महाप्रति०—अच्छा,—( कुछ देख कर )—हाँ, शर्वनाग कहाँ गया ?

नायक—उसे महाबलाधिकृत ने दूसरे स्थान पर भेजा है।

महाप्रति०—( पैर पटक कर )—मूर्ख शर्वनाग !

( अंतःपुर से क्षीण क्रंदन )

महादण्डनायक—(कान लगाकर सुनते हुए)—क्या, सब शेष हो गया ! हम अवश्य भीतर जायँगे । ( तीनों तलवार खींच लेते हैं, नायक भी सामने आ जाता है, द्वार खोल कर पुरगुप्त और भटार्क का प्रवेश । )

पृथ्वीसेन—भटार्क ! यह सब क्या है ?

भटार्क—(तलवार खींच कर सिर से लगाता हुआ)—परम भट्टारक राजाधिराज पुरगुप्त की जय हो ! माननीय कुमारामात्य, महादण्डनायक और महाप्रतिहार ! साम्राज्य के नियमानुसार, शस्त्र अर्पण करके, परम भट्टारक का अभिवादन करिये ।

( तीनों एक दूसरे का मुँह देखते हैं )

महाप्रतिहार—तब क्या सम्राट् कुमारगुप्त महेन्द्रादित्य अब संसार में नहीं हैं ?

भटार्क—नहीं ।

पृथ्वीसेन—परंतु, उत्तराधिकारी युवराज स्कंदगुप्त ?

पुरगुप्त—चुप रहो । तुम लोगों को बैठ कर व्यवस्था नहीं देनी होगी । उत्तराधिकार का निर्णय स्वयं स्वर्गीय सम्राट् कर गये हैं ।

पृथ्वीसेन—परंतु प्रमाण ?

पुरगुप्त—क्या तुम्हें प्रमाण देना होगा ?

पृथ्वीसेन—अवश्य ।

पुरगुप्त—महाबलाधिकृत ! इन विद्रोहियों को बंदी करो ।

( भटार्क आगे बढ़ता है )

( पथ, नगर, प्रांत )

मुद्गल—किसी के सम्मान-सहित निमंत्रण देने पर, पवित्रता से हाथ पैर धोकर चौके पर बैठ जाना—एक दूसरी बात है, और भटकते, थकते, उछलते, कूदते, ठोकर लेते और लुढ़कते—हाथ-पैरकी पूजा कराते हुए मार्ग चलना—एक भिन्न वस्तु है। कहाँ हम और कहाँ यह काम !—मूलस्थानपुर की दौड, कुसुमपुरी से अवन्ती और अवन्ती से मूलस्थान। इस बार की आज्ञा तो पालन करता हूँ, परतु, यदि, तथापि, पुनश्च, फिर भी कभी ऐसी आज्ञा मिली कि इस ब्राह्मण ने साष्टाग प्रणाम किया। अच्छा, इस वृक्ष की छाया में बैठ कर विचार कर लूँ कि सैकडों योजन लौट चलना अच्छा है कि थोडा चल कर काम लेना।

( गठरी रख कर बैठ कर ऊँघने लगता है, मातृगुप्त का प्रवेश। )

मातृगुप्त—मुझे तो युवराज ने मूलस्थान की परिस्थिति सँभालने के लिये भेजा, देखता हूँ कि यह मुद्गल भी यहाँ आ पहुँचा। चलें इसे कुछ तग करें, थोडी दिल्लगी ही सही।

( कपडे से मुँह छिपा कर, गठरी खींच कर चलता है )

मुद्गल—( उठ कर )—ठहरो भाई, हमारे जैसे साधारण लोग अपनी गठरी आप ही ढोते हैं, तुम कष्ट न करो। ( मातृगुप्त चक्कर मारता है, मुद्गल पीछे-पीछे दौडता है। )

मातृगुप्त—( दूर खडा हो कर )—अब आगे बढे कि तुम्हारी टाँग टूटी।

मुद्गल—अपनी गठरी बचाने में टाँग टूटना बुरा नहीं,

अपशकुन नहीं। तुम यह न समझना कि हम दूर चलते-चलते थक गये हैं। तुम्हारा पीछा न छूटेगा। हम ब्राह्मण हैं, हमसे शास्त्रार्थ कर लो। डंडा न दिखाओ। मेरी गठरी जो तुम लेते हो, इसमें कौन-सा न्याय है? बोलो--

मातृगुप्त--न्याय? तब तो तुम आप्तवाक्य अवश्य मानते होगे।

मुद्गल—अच्छा तो तर्कशास्त्र लगाना पड़ेगा?

मातृगुप्त—हाँ, तुमने गीता पढ़ी होगी?

मुद्गल—हाँ अवश्य, ब्राह्मण और गीता न पढ़े।

मातृगुप्त—उसमें तो लिखा है कि—"नत्वेवाहं जातुनासौ नत्वनेमे—" न हम हैं न तुम हो, न यह वस्तु है, न तुम्हारी है न हमारी, फिर इस छोटी सी गठरी के लिये इतना झगड़ा।

मुद्गल—ओहो तुम नहीं समझे।

मातृगुप्त—क्या?

मुद्गल—गीता सुनने के बाद क्या हुआ?

मातृगुप्त—महाभारत।

मुद्गल—तब भइया, इस गठरी के लिये महाभारत का एक लघु-संस्करण आवश्यक है। गठरी हाथ लगाया कि डंडा लगा—( डंडा तानता है )

मातृगुप्त—मुद्गल, डंडा मत तानो, मैं वैसा मूर्ख नहीं कि सूक्ष्म भाग के लिये दूध और मधु से बना हुआ एक बूँद रक्त भी गिराऊँ।

( गठरी देता है )

मुद्गल—अरे कौन ! मातृगुप्त !

( नेपथ्य में कोलाहल )

मातृगुप्त—हाँ मुद्गल । इधर तो शक और हूणों की सम्मिलित सेना घोर आतंक फैलाये हुए है, चारों ओर विप्लव का साम्राज्य है । निरीह भारतीयों की घोर दुर्दशा है ।

मुद्गल—और मैं महादेवी का संदेश लेकर अवन्ती गया, वहाँ युवराज नहीं थे । बलाधिकृत पर्णदत्त की आज्ञा हुई कि महाराजपुत्र गोविन्दगुप्त को जिस तरह हो, खोज निकालो । यहाँ तो विकट समस्या है । हम लोग क्या कर सकते हैं ?

मातृगुप्त—कुछ नहीं, केवल भगवान से प्रार्थना । साम्राज्य में कोई सुनने वाला नहीं,अकेले युवराज स्कंदगुप्त क्या करेंगे ?

मुद्गल—परंतु भाई, हम ईश्वर होते तो इन मनुष्यों की कोई प्रार्थना सुनते ही नहीं । इनको हर काम में हमारी आवश्यकता पड़ती, मैं तो घबरा जाता, भला वह तो कुछ सुनते भी हैं ।

मातृगुप्त—नहीं मुद्गल, इन निरीह प्रजाओं का नाश देखा नहीं जाता । क्या इनकी उत्पत्ति का यही उद्देश था ? क्या इनका जीवन केवल चींटियों के समान किसी की प्रतिहिंसा पूर्ण करने के लिये है ? देखो—वह दूर पर बँधे हुए नागरिक, और, हूणों की निर्दयता ! ओह !!

मुद्गल—अरे ! हाय-रे बाप !!

मातृगुप्त—मुद्गल ! सावधान ! असहाय अवस्था मे प्रार्थना के अतिरिक्त और कोई उपाय नहीं, आओ हम लोग भगवान से विनती करें—

उतारोगे अब कब भू भार ?
बार-बार क्यों कह रक्खा था लूँगा मैं अवतार ॥
उमड रहा है इस भूतल पर दुख का पारावार ।
वाडव लेलिहान जिह्वा का करता है विस्तार ॥
प्रलय-पयोधर बरस रहे हैं रक्त-अश्रु की धार ।
मानवता में राक्षसत्व का अब है पूर्ण प्रचार ॥
पडा नहीं कानों में अब तक क्या यह हाहाकार ?
सावधान हो अब तुम जानो मैं तो चुका पुकार ॥
( हूण-सैनिकों का प्रवेश—कैदियों के साथ । )

हूण—चुप रह, क्या गाता है ?

मुद्गल—हैं हैं, भीख माँगता हूँ, गीत गाता हूँ । आप भी कुछ दीजियेगा ? ( दीन मुद्रा बनाता है )

हूण—( धक्का देते हुए )—चल एक ओर खड़ा हो । हाँ जी, इन दुष्टों ने कुछ देना अभी स्वीकार नहीं किया, बड़े दुष्ट हैं ।

नागरिक—हम निरीह प्रजा हैं । हम लोगों के पास बचा रह गया, जो आप लोगों को दें । सैनिकों ने तो पहले ही लूट लिया है ।

हूण-सेनापति—तुम लोग बड़े नीच हो । बात बनाना खूब जानते हो । अपना छिपा हुआ धन देकर प्राण बचाना हो तो शीघ्रता करो, नहीं तो गरम किये हुए लोहे प्रस्तुत हैं । कोड़े और तेल में तर कपडे भी । उस कष्ट को स्मरण करो ।

नागरिक—प्राण तो तुम्हारे हाथों में है, जब चाहे ले लो ।

हूण-सेनापति—( कोड़े से मारता हुआ )—उसे तो ले ही लेंगे पर, धन कहाँ है ?

नागरिक—नहीं है निर्दय ! हत्यारा ! कह दिया है कि नहीं है।

हूण-सेनापति—( सैनिकों से )—इनके बालकों को तेल से भींगा हुआ कपडा डाल कर जला दो और स्त्रियों को गर्म लोहों से दागो।

स्त्रियाँ—हे नाथ !

हमारे निर्बलों के बल कहाँ हो ?
हमारे दीन के सम्बल कहाँ हो ?

पुरुष—नहीं हो नाम ही बस नाम है क्या ?
सुना केवल यहाँ हो या वहाँ हो।

स्त्रियाँ—पुकारा जब किसी ने तब सुना था,
भला विश्वास यह हमको कहाँ हो !

( हूण स्त्रियों को पकड़ कर खींचते हैं )

मातृगुप्त—हे प्रभु !

हमें विश्वास दो अपना बना लो।
सदा स्वच्छन्द हों—चाहे जहाँ हों॥

इन निरीहों के लिये प्राण-उत्सर्ग करना धर्म्म है। कायरो ! यह स्त्रियों पर अत्याचार !!

( तलवार से बचन काटता है, टपकते हुए एक संन्यासी का प्रवेश। )

सन्यासी—साधु ! वीर ! सम्हल कर खड़े हो जाओ—भगवान पर विश्वास करके खड़े हो।

तनी तलवार हो लाखों नहीं डर,
तुम्हारे जो इशारे में न हों हो।

मुद्गल—( पहचानता हुआ ) जय हो—महाराजपुत्र गोविन्दगुप्त की जय हो।

( सब उत्साहित होकर भिड़ जाते हैं, हूण-सैनिक भागते हैं। )

गोविन्द०—युवक ! तुम कौन हो ?

मातृगुप्त—युवराज स्कंदगुप्त का अनुचर।

मुद्गल—वीर पुङ्गव। इतने दिनों पर दर्शन भी हुआ तो इस वेष में।

गोविन्द०—मुद्गल ! क्या कहूँ। स्कंद कहाँ है ?

मातृगुप्त—उज्जयिनी में।

गोविन्द०—अच्छा है, सुरक्षित है। चलो, दुर्ग में हमारी सेना पहुँच चुकी है, वहाँ विश्राम करो। यहाँ का प्रबंध करके हमको शीघ्र आवश्यक कार्य्य से मालव जाना है। अब हूणों के आतंक का डर नहीं।

सब—जय हो राजकुमार गोविन्दगुप्त की !

गोविन्द०—पुष्यमित्रों के युद्ध का क्या परिणाम हुआ ?

मातृगुप्त—विजय हुई।

गोविन्द०—और मालव का ?

मुद्गल—युवराज थोड़ी सेना लेकर बन्धुवर्म्मा की सहायता के लिये गये हैं।

गोविन्द०—वीरपुत्र है। स्कन्द ! आकाश के देवता और पृथ्वी की लक्ष्मी तुम्हारी रक्षा करें। आर्य्य साम्राज्य के तुम्हीं एक मात्र भरोसा हो।

मुद्गल—तब महाराज-पुत्र ! बड़ी भूख लगी है। प्राण बचते ही भूख का धावा हो गया, शीघ्र रक्षा कीजिये।

गोविन्द०—हाँ-हाँ, सब लोग चलो ( हँसता है )

( सब जाते हैं )

( ७ )

अवन्ती का दुर्ग।

( देवसेना, विजया, जयमाला )

विजया—विजय किसकी होगी—कौन जानता है।

जयमाला—तुमको केवल अपने धन की रक्षा का इतना ध्यान है!

देवसेना—और देश के मान का, स्त्रियों की प्रतिष्ठा का, बच्चों की रक्षा का कुछ नहीं।

विजया—( सकुचित हो कर )—नहीं, मेरा अभिप्राय यह नहीं था।

जयमाला—परन्तु एक उपाय है।

विजया—वह क्या ?

जयमाला—रक्षा का निश्चित उपाय।

देवसेना—परन्तु तुम्हारे पिता ने तो उस समय नहीं माना, न सुना, नहीं तो आज इस भय का अवसर ही न आता।

जयमाला—तुम्हारी अपार धन-राशि में से एक क्षुद्र अश, वही यदि इन धन-लोलुप शृगालों को दे दिया जाता तो

विजया—किन्तु इस प्रकार अर्थ देकर विजय खरीदना तो देश की वीरता के प्रतिकूल है!

जयमाला—ठहरो—कोई आ रहा है।

( बन्धुवर्म्मा का प्रवेश )

बधुवर्म्मा—प्रिये! अभी तक युवराज का कोई सदेश नहीं मिला! सभवत शक और हूणों की सम्मिलित वाहिनी आज दुर्ग-अवरोध कर लेगी!

मुद्गल—तव महाराज-पुत्र ! बड़ी भूख लगी है। प्राण बचते ही भूख का धावा हो गया, शीघ्र रक्षा कीजिये।

गोविन्द०—हाँ-हाँ, सब लोग चलो ( हँसता है )

( सब जाते हैं )

जयमाला—युद्ध क्या गान नहीं है? रुद्र का शृंगीनाद नहीं है? भैरवी का ताण्डवनृत्य, महाकाली का विकट गान, शस्त्रों का वाद्य मिलकर भैरव संगीत की सृष्टि होती है। जीवन के अंतिम दृश्य को जानते हुए, अपनी आँखों से देखना, जीवन रहस्य का चरम सौन्दर्य, नग्न और भयानक वास्तविकता का अनुभव केवल सच्चे वीर हृदय को होता है। ध्वंसमयी महामाया प्रकृति का वह निरंतर संगीत है। उसे सुनो तो! हृदय में साहस और बल एकत्र करो। अत्याचार के श्मशान में मङ्गल का, शिव का, सत्य सुंदर संगीत होता है, उसे देखना भाग्य का खेल है।

देवसेना—तो भाभी, मैं तो गाती हूँ। एक बार गा लूँ, हमारा प्रिय गान फिर गाने को मिले या नहीं।

जयमाला—तो गाओ न।

विजया—रानी! तुम लोग आग की चिनगारियाँ हो, या स्त्री हो? देवी! ज्वालामुखी की सुन्दर लट के समान तुम लोग।

जयमाला—सुनो, देवसेना गा रही है—

( गाना )

भरा नैनों में मन में रूप।
किसी छलिया का अमल-अनूप॥
जल-थल, मारुत, व्योम में, जो छाया है सब ओर।
खोज-खोज कर खो गई मैं, पागल प्रेम-विभोर॥
भाँग से भरा हुआ यह कूप।
भरा नैनों में मन में रूप॥

जयमाला—नाथ ! तब क्या मुझे स्कदगुप्त का अभिनय करना होगा ? क्या मालवेश को दूसरे की सहायता पर ही राज्य करने का साहस हुआ था ? जाओ प्रभु ! सेना लेकर सिंह-विक्रम से सेना पर टूट पडो ! दुर्ग-रक्षा का भार मैं लेती हूँ ।

विजया—महाराज ! यह केवल वाचालता है। दुर्ग-रक्षा का भार सुयोग्य सेनापति पर होना चाहिये ।

बन्धुवर्म्मा—घबराओ मत श्रेष्ठि-कन्या ।

जयमाला—स्वर्ण-रत्न की चमक में देखने वाली आँखें बिजली-सी तलवारों के तेज को कब सह सकती हैं । श्रेष्ठि-कन्ये ! हम क्षत्राणी हैं, चिरसङ्गिनी खड्गलता का हम लोगों से अभिन्न और अनत स्नेह है ।

बन्धुवर्म्मा—प्रिये ! शरणागत और विपन्न की मर्य्यादा रखनी चाहिये। अच्छा दुर्ग का तो नहीं, अत पुर का भार तुम्हारे ऊपर है ।

देवसेना—भइया, आप निश्चिन्त रहिये ।

बंधुवर्म्मा—भीम दुर्ग का निरीक्षण करेगा, मैं जाता हूँ ।

(जाता है)

विजया—भयानक युद्ध समीप ही जान पडता है, क्यों राजकुमारी !

देवसेना—तुम वीणा ले लो तो मैं कुछ गाऊँ ।

विजया—हँसी न करो राजकुमारी !

जयमाला—बुरा क्या है ?

विजया—युद्ध और गान !

विजया—अरे मुद्गल ! जैसे पहिचानते ही न हो। सच है, समय बदलने पर लोगों की आँखें भी बदल जाती हैं।

मुद्गल—तुम कौन हो जी ? मुझे बेजान-पहचान की छेड़छाड़ अच्छी नहीं लगती और तिस पर ज्योतिषी। जहाँ देखो, वहीं यह प्रश्न। मुझे उन बातों के सुनने में भी संकोच होता है—"मुझसे रूठे हुए हैं ? किसी दूसरे पर उनका स्नेह है ? वह सुंदरी कब मिलेगी ? मिलेगी या नहीं ?"—इस देश के छबीले छैल और रसीली छोकरियों ने यही प्रश्न गुरु जी से पाठ में पढ़ा है। अभिचार के लिये, जुआ खेलने के लिये, प्रेम के लिये, और भी, अभिसार के लिये, मुहूर्त पूछे जाते हैं। यह भी कोई देश है।

विजया—क्या मुद्गल ! मुझे पहचान लेने का भी तुम्हें अवकाश नहीं है ?

मुद्गल—अवकाश हो या नहीं, मुझे आवश्यकता नहीं।

विजया—क्या आवश्यकता न होने से मनुष्य, मनुष्य से बात न करें ? सच है, आवश्यकता ही संसार के व्यवहारों का दलाल है। परन्तु, मनुष्यता भी कोई वस्तु है मुद्गल !

मुद्गल—उसका नाम न लो। जिस हृदय में अखण्ड वेग है, [illegible] से जो पूर्ण है, जो कृतघ्नता और क्रूरताओं का भाण्डार

# पंचम अंक

*( पथ में मुद्गल )*

मुद्गल—राजा से रंक और ऊपर से नीचे, कभी दुर्वृत्त दानव, कभी स्नेह संवलित मानव, कहीं वीणा की झनकार, कहीं दीनता का तिरस्कार, भाग्यचक्र! तेरी बलिहारी! जयमाला यह सुन कर कि बंधुवर्म्मा वीरगति को प्राप्त हुए, सती हो गई! और ... को लेकर बूढ़ा पर्णदत्त, देवकुलिक का-सा महादेवी की ... जीवन व्यतीत कर रहा है। चक्रपालित, भीमवर्म्मा ... गुप्त, राजाधिराज को खोज रहे हैं। सब विक्षिप्त ... मन कुछ फिरा है, वह भी इन्हीं लोगों के साथ ... उस पर विश्वास करने का मन नहीं करता। ... के साथ हूणों से संधि कर ली है, मगध में महादेवी ... भट्टारक का अभिनय हो रहा है। 'प्रकाशादित्य' उपाधि है, परंतु, प्रकाश के स्थान पर अँधेरा है। गर्मी नहीं। सिंहासन के सिंह सोने के हैं। समस्त भारत ... चरणों में लोट रहा है, और भटार्क मूर्ख की बुद्धि के ... अपने कर्म्मों पर पश्चात्ताप कर रहा है। और मुद्गल ... रहा है—( सामने देख कर )—ओ लो ... रही है। तो हट चलूँ।

( जाना चाहता है )

विजया—अरे मुद्गल! जैसे पहिचानते ही न हो। सच है, समय बदलने पर लोगों की आँखें भी बदल जाती हैं।

मुद्गल—तुम कौन हो जी? मुझे बेजान-पहचान की छेड़छाड़ अच्छी नहीं लगती और तिस पर ज्योतिषी। जहाँ देखो, वहीं यह प्रश्न। मुझे उन बातों के सुनने में भी संकोच होता है—"मुझसे रूठे हुए हैं? किसी दूसरे पर उनका स्नेह है? वह सुंदरी कब मिलेगी? मिलेगी या नहीं?"—इस देश के छबीले छैल और रसीली छोकरियों ने यही प्रश्न गुरु जी से पाठ में पढ़ा है। अभिचार के लिये, जुआ खेलने के लिये, प्रेम के लिये, और भी, अभिसार के लिये, मुहूर्त्त पूछे जाते हैं। यह भी कोई देश है!

विजया—क्या मुद्गल! मुझे पहचान लेने का भी तुम्हें अवकाश नहीं है?

मुद्गल—अवकाश हो या नहीं, मुझे आवश्यकता नहीं।

विजया—क्या आवश्यकता न होने से मनुष्य, मनुष्य से बात न करे? सच है, आवश्यकता ही संसार के व्यवहारों का दलाल है। परंतु, मनुष्यता भी कोई वस्तु है मुद्गल!

मुद्गल—उसका नाम न लो। जिस हृदय में अखण्ड वेग है, तीव्र तृष्णा से जो पूर्ण है, जो कृतघ्नता और क्रूरताओं का भाण्डार है, जो अपने सुख, अपनी तृप्ति के लिये संसार में सब कुछ करने को प्रस्तुत है, उसे मनुष्यता से क्या सम्बन्ध?

विजया—न सही, परंतु इतना तो तुम बता सकोगे, सम्राट स्कंदगुप्त से कहाँ भेंट होगी? क्योंकि, यह पता चला है कि वे जीवित हैं।

मुद्गल—क्या तुम महाराज से भेंट करोगी ! किस मुँह से ? चाहे प्रकट न हो, परंतु, अवन्ती मे एक दिन यह बात सब जानते थे कि, विजया महादेवी होगी !

विजया—उसी एक दिन के बदले मुद्गल ! आज मैं फिर कुछ कहा चाहती हूँ । वही एक दिन का अतीत आज तक का भविष्य छिपाये था ।

मुद्गल—तुम्हारा साहस तो कम नहीं है । लज्जा से छि

विजया—मुद्गल ! बता दोगे ?

मुद्गल—तुम विश्वास के योग्य नहीं ।

विजया—सौगन्द तुम्हें मुद्गल !

मुद्गल—रमणी हृदय ! बडी शीघ्रता से लिखे हुए बिजली के अक्षर पढे जा सकते हैं, परतु तेरी गुप्तलिपि ! परतु, अब और तुम क्या कर लोगी । आज कमलादेवी की कुटीर से सम्राट अपनी जननी की समाधि पर जाने वाले हैं, उसी कनिष्क स्तूप के पास। अच्छा मैं जाता हूँ । शर्वनाग और रामा का भी स्वास्थ्य ठीक हुआ है । अतर्वेद के आक्रमण में अनतदेवी की प्रवञ्चना से वह पराजित हुआ, और उसके सब लडकों को हूणों ने वध कर डाला । वह पागल हो गया था, रामा की भी वही दशा थी । अब उन दोनों की दशा सुधरी है । भूखे और नगे सम्राट की सेवा में सब दिन बिता रहे हैं । देखो विजया ! मैंने बता तो दिया, पर, -सावधान !

( जाता है )

विजया—उसने ठीक कहा । मुझे स्वय अपने पर विश्वास

नहीं। स्वार्थ में ठोकर लगते ही मैं परमार्थ की श्रोर दौड़ पड़ी, परतु क्या, यह सच्चा परिवर्तन है ? क्या मैं अपने को भूल कर देश-सेवा कर सकूँगी। क्या देवसेना श्रोह ! फिर मेरे सामने वही समस्या। आज तो स्कदगुप्त सम्राट् नहीं हैं, प्रति-हिंसे, सो जा ! क्या कहा ?—नहीं। देवसेना ने एक बार मूल्य देकर खरीदा था, परतु विजया भी एक बार वही करेगी। देश सेवा तो होहीगी, यदि मैं अपनी भी कामना पूरी कर सकी ! मेरा रत्नगृह अभी बचा है, उसे सेना सकलन करने के लिए सम्राट् को दूँगी, और एक बार बनूँगी महादेवी !—क्या नहीं होगा ? अवश्य होगा ? अदृष्ट ने इसीलिये उस रक्षित रत्नगृह को बचा रखा है। उससे एक साम्राज्य खरीद सकती हूँ। तो आज वही करूँगी, और इसमें दोनों होगा—स्वार्थ और परमार्थ। तो चलूँ। ( प्रस्थान )

( भटार्क का प्रवेश— )

अपने कुकर्म्मों का फल चखने में कड़वा, परतु, परिणाम में मधुर होता है। ऐसा वीर, ऐसा उपयुक्त, और ऐसा परोपकारी सम्राट किसी देश को भाग से ही मिल सकता था। परन्तु गया—मेरी ही भूल से सब गया। आज भी वे शब्द सामने आ जाते हैं, जो उस बूढे अमात्य ने कहा था—"भटार्क, सावधान ! जिस कालभुजगी राष्ट्रनीति को लेकर तुम खेल रहे हो, उसकी प्राण देकर भी रक्षा करना।" हाय ! न हम उसे वश में कर सके, और न तो उससे अलग हो सके। मेरी उच्च आकांक्षा, वीरता का दम्भ, पाखण्ड की सीमा तक पहुँच गया ! अनतदेवी—एक

क्षुद्र नारी,—उसके कुचक्र में, आशा के प्रलोभन में, मैंने सब बिगाड़ा। हूणों का हुंकार सुन कर जी में आता है कि, एक बार सिंह-विक्रम से लड़ूँ, परंतु, प्रतिज्ञा ने—माता के सामने की हुई प्रतिज्ञा ने—मुझे जकड़ रक्खा है। स्कंदगुप्त हैं तो आशा है। सुना है कि कहीं यहीं वे भी हैं, चलूँ उस महल का दर्शन तो कर लूँ।

कनिष्क-स्तूप के पास महादेवी की समाधि ।

पर्णदत्त—सूखी रोटियाँ बचा कर रखनी पड़ती हैं । जिन्हे कुत्तों को देते हुए सकोच होता था, उन्हीं कुत्सित अन्नों का सञ्चय ! अक्षय निधि के समान उन पर पहरा देता हूँ । मैं रोऊँगा नहीं, परतु, यह रक्षा क्या केवल मिट्टी का बोझ वहन करने के लिये हैं ? नहीं, पर्ण ! रोना मत । एक बूँद भी आँसू आँखों से न दिखाई पडे । तुम जीते हो, तुम्हारा उद्देश है, सफल होगा । भगवान तुम्हारे लिये रोएँगे । और, यदि होंगे तो कहेंगे कि, मेरी दृष्टि मे एक सच्चा हृदय था । उन्हे भी देख कर आश्चर्य करना होगा । सन्तोष कर उछलते हुए हृदय ! सतोष कर, तू रोटियों के लिये नहीं जीता है, तू उसकी भूल दिखाता है, जिसने उत्पन्न किया है । परतु जिस काम को कभी नहीं किया, उसे करते नहीं बनता, स्वाग भरते नही बनता, परतु क्या करूँ ? देशके बहुतसे दुर्दशा ग्रस्त वीर-हृदयों की सेवा के लिये करना पडेगा । मै क्षत्रिय हूँ, मेरा यह पाप ही आपद्धर्म्म होगा, साक्षी रहना भगवन् !

( एक नागरिक का प्रवेश )

पर्ण०—बाबा ! कुछ दे दो ।

नागरिक—और वह तुम्हारी, गई वह

पर्ण०—मेरी बेटी स्नान करने गई है । बाबा ! कुछ दे दो ।

नागरिक—मुझे उसका गान बडा प्यारा लगता है, अगर वह गाती, तो तुम्हे कुछ अवश्य मिल जाता । अच्छा फिर आऊँगा ।—( जाता है )

पर्ण०—( दाँत पीस कर )—नीच, दुरात्मा, विलास का नारकीय कीडा। बालों को सँवार कर, अच्छे कपडे पहन कर, अभी शान से निकलता है। घरके कुलवधुओं का अपमान सामने देखते हुए भी अकड कर चल रहा है, अब तक विलास और नीच वासना नहीं गई। जिस देश के युवक ऐसे हों, उसे अवश्य दूसरों के अधिकार मे जाना चाहिये। देश पर यह विपत्ति, फिर भी यह निराली धज।

देवसेना—( प्रवेश करके )—क्या है बाबा। क्यों चिढ रहे हो ? जाने दो, जिसने नहीं दिया—उसने अपना, कुछ तुम्हारा तो नहीं ले गया।

पर्ण०—अपना। देवसेना। अन्न पर स्वत्व है भूखों का, और धन पर स्वत्व है—देशवासियो का। प्रकृति ने उन्हें हमारे लिये—हम भूखों के लिये रख छोडा है। वह थाती है, उसे लौटाने में इतनी कुटिलता। विलास के लिये उनके पास पुष्कल धन है, और दरिद्रों के लिये नहीं ? अन्याय का समर्थन करते हुए तुम्हें भूल न जाना चाहिये कि

देवसेना—बाबा। क्षमा करो। आने दो, कोई तो देगा।

पर्ण०—हमारे ऊपर सैकडों अनाथ वीरों के बालकों का भार है। बेटी। वे युद्ध में मरना जानते हैं, परतु, भूख से तडपते हुए उन्हें देख कर, आँखो से रक्त गिर पडता है।

देवसेना—बाबा। महादेवी की समाधि स्वच्छ करती हुई आ रही हूँ, फूल भी चढा दिये हैं। कई दिन से भीम नहीं आया, मातृगुप्त भी नहीं, सब कहाँ हैं ?

पर्ण०—आवेंगे बेटी! तुम बैठो, मैं अभी आता हूँ।

(प्रस्थान)

देवसेना—संगीत सभाओं की अन्तिम लहरदार और आश्रय-हीन तान, धूपदान की एक क्षीण गंध-धूम-रेखा, कुचले हुए फूलों का म्लान सौरभ, और उत्सव के पीछे का अवसाद, इन सबों की प्रतिकृति एक क्षुद्र नारी जीवन। मेरे प्रिय-गान! अब क्यों गाऊँ, और क्या सुनाऊँ? इस बार-बार की गाई हुई गीतों में क्या आकर्षण है? क्या बल है, जो खींचता है? केवल सुनने को ही नहीं, प्रत्युत्, जिसके साथ अनंतकाल तक कण्ठ मिला रखने की इच्छा जग जाती है, और, आकांक्षा होती है कि उसे ही रोकर गाऊँ।

(गाती है—)

शून्य गगन में खोजता जैसे चन्द्र निराश
राका में रमणीय यह किसका मधुर प्रकाश?
हृदय! तू खोजता किसको छिपा है कौन-सा तुझमें
मचलता है बता क्या दूँ छिपा तुझसे न कुछ मुझमें
रस निधि में जीवन रहा, मिटी न फिर भी प्यास
मुँह खोले मुक्तामयी सीपी स्वाती आस
हृदय! तू है बना जलनिधि, लहरियाँ खेलतीं तुझमें
मिला अब कौन सा नवरत्न जो पहले न था तुझमें?

(वेश बदले हुए स्कन्दगुप्त का प्रवेश—)

स्कन्द०—जननी! तुम्हारी पवित्र स्मृति को प्रणाम।

(समाधि के समीप घुटने टेक कर फूल चढ़ाता है)

मा ! अन्तिम बार आशीर्वाद नहीं मिला, इसीसे यह कष्ट, यह अपमान ! मा ! तुम्हारी गोद में पलकर भी तुम्हारी सेवा न कर सका—यह अभिशाप ! मा ! क्षमा करो ।

( देवसेना का प्रवेश— )

( पहचानती हुई )—कौन ? अरे !—( पहचान कर )—"जय हो ! सम्राट की जय हो !!"

स्कंद०—कौन ?—देवसेना !

देवसेना—हाँ राजाधिराज । मेरे भाग्य ! आज दर्शन हुए !

स्कंद०—देवसेना ! बड़ी बड़ी कामनायें थीं ।

देवसेना—सम्राट !

स्कंद०—क्या तुमने यहाँ कोई कुटी बना ली है ?

देवसेना—हाँ, यहीं गाकर भीख माँगती हूँ, और आर्य्य पर्णदत्त के साथ रहती हुई महादेवी की समाधि परिष्कृत करती हूँ।

स्कंद०—ओह ! मालवेश-कुमारी देवसेना ! तुम और यह कर्म्म ! समय जो चाहे करा ले ! कभी हमने भी तुम्हें अपने काम का बनाया था । (सगमर्था)

देवसेना ! देवसेना !! मेरा प्रायश्चित्त ?( आज मैं बधुवर्म्मा की आत्मा को क्या उत्तर दूँगा ? जिसने निःस्वार्थ भाव से सब कुछ मेरे चरणों में अर्पण कर दिया था, उससे कैसे उऋण होऊँगा ? )उसके निस्सहाय परिवार का भिक्षा पर अवलम्बन मैं देखता हूँ और जीता हूँ ।

देवसेना—मैं अपने लिये ही नहीं माँगती देव ! आर्य्य पर्णदत्त ने साम्राज्य के बिखरे हुए सब रत्न एकत्र किये हैं, वे सब निर-

वलम्ब हैं। किसी के पास टूटी हुई तलवार ही बची है, तो किसी के जीर्ण वस्त्र-खण्ड। उन सबकी सेवा इसी आश्रम में होती है।

स्कद०—वृद्ध पर्णदत्त, सच्चा स्वामिभक्त पर्णदत्त! तात!! तुम्हारी यह दशा!!! जिसके लोहे से आग बरसती थी, वह जगल की लकड़ियाँ बटोर कर आग सुलगाता है! देवसेना! अब इसका कोई काम नहीं, चलो महादेवी की समाधि के सामने प्रतिश्रुत हों, हम तुम अब अलग न होंगे। (साम्राज्य तो नहीं है, मैं बचा हूँ, वह अपना ममत्व तुम्हें अर्पण करके उऋण होऊँगा, और एकातवास करूँगा।)

देवसेना—क्या? सो नहीं होगा सम्राट! मैं दासी हूँ। मालव ने जो देश के लिये उत्सर्ग किया है, उसका प्रतिदान लेकर मृत आत्मा का अपमान न करूँगी। सम्राट! देखो, यहीं पर सती जयमाला की भी छोटी-सी समाधि है, उसके गौरव की भी रक्षा होनी चाहिये।

स्कद०—देवसेना! बधु बधुवर्म्मा की भी तो यही इच्छा थी।

देवसेना—परतु क्षमा हो सम्राट! उस समय आप विजया का स्वप्न देखते थे, अब प्रतिदान लेकर मैं उस महत्व को कलकित न करूँगी। मैं आजीवन दासी बनी रहूँगी, परतु, आपके प्राप्य में भाग न लूँगी।

स्कद०—देवसेना! एकात में, किसी कानन के कोने में, तुम्हें देखता हुआ, जीवन व्यतीत करूँगा। साम्राज्य की इच्छा नहीं,—एक बार कह दो!

देवसेना—तव तो और भी नहीं। मालव का महत्त्व तो रहेगा ही, परंतु, उसका उद्देश भी सफल होना चाहिये। आपको अकर्मण्य बनाने के लिये देवसेना न जिये। सम्राट, क्षमा हो। इस हृदय में आह! कहना ही पड़ा, स्कंदगुप्त को छोड़ कर न तो कोई दूसरा आया, और न वह जायगा। अभिमानी भक्त के समान निष्काम होकर, मुझे उसी की उपासना करने दीजिये, उसे कामना के भँवर में फँसा कर कलुषित न कीजिये। नाथ! मैं आपकी ही हूँ, मैंने अपने को दे दिया है, अब उसके बदले कुछ लिया नहीं चाहती।

( पैर पर गिरती है )

स्कंद०—( आँसू पोंछता हुआ )—उठो देवसेना! तुम्हारी विजय हुई। आज से मैं प्रतिज्ञा करता हूँ कि, मैं कुमार-जीवन ही व्यतीत करूँगा। मेरी जननी की समाधि इसमें साक्षी है।

देवसेना—हैं, हैं, यह क्या किया!

स्कंद०—कल्याण का श्रीगणेश। यदि साम्राज्य का उद्धार कर सका तो उसे पुरगुप्त के लिये निष्कण्टक छोड़ जा सकूँगा।

देवसेना—( निश्वास लेकर )—देवव्रत! तुम्हारी जय हो! जाऊँ आर्य्य पर्णदत्त को लिवा लाऊँ।—( प्रस्थान )

स्कंद०—ऐसा पवित्र सुकुमार और ऐसा कठोर हृदय!

( विजया का प्रवेश— )

विजया—इतना रक्तपात, और इतनी ममता, इतना मोह!—जैसे सरस्वती के शोणित जल में इन्दीवर का विकास। इसी कारण अब भी मैं मरती हूँ। मेरे स्कंद! मेरे प्राणाधार!

स्कंद्—( घूम कर )—यह कौन, इन्द्रजाल मंत्र ? अरे, विजया।

विजया—हाँ, मैं ही हूँ।

स्कद०—तुम कैसे ?

विजया—तुम्हारे लिये मेरे अन्तस्तल की आशा जीवित है।

स्कद०—नहीं विजया। उस खेल को खेलने की इच्छा नहीं, यदि दूसरी बात हो तो कहो। उन बातों को रहने दो।

विजया—नहीं, मुझे कहने दो—( सिसकती हुई )—मैं अब भी

स्कद०—चुप रहो विजया। यह मेरी आराधना की, तपस्या की भूमि है, इसे प्रवञ्चना से कलुषित न करो। तुमसे यदि स्वर्ग भी मिले, तो मैं उससे दूर ही रहना चाहता हूँ।

विजया—मेरे पास अभी दो रत्न-गृह छिपे हैं, जिनसे सेना एकत्र करके तुम सहज ही इन हूणों को परास्त कर सकते हो।

स्कद०—परतु, साम्राज्य के लिए मैं अपने को नहीं बेंच सकता। विजया। चली जाओ, इस निर्लज्ज प्रलोभन की आवश्यकता नहीं। यह प्रसङ्ग यहीं तक।

विजया—मैंने देशवासियो को सन्नद्ध करने का सकल्प किया है, और भटार्क का ससर्ग छोड दिया है। तुम्हारी सेवा के उपयुक्त बनने का उद्योग कर रही हूँ। परंतु, तुम्हारा मनेरथ भी क्या बिना अर्थ के पूर्ण होगा ? मैं मालव और सौराष्ट्र को तुम्हारे लिए स्वतत्र करा दूँगी, अर्थ लोभी हूण-दस्युओं से उसे छुड़ा लेना हमारा काम है। केवल तुम स्वीकार कर लो।

स्कंद०—छि विजया! तुमने इतना लोभी मुझे समझ लिया है। मैं सम्राट बन कर सिंहासन पर बैठने के लिये नहीं हूँ। शस्त्र-बल से शरीर देकर भी यदि हो सका तो जन्म-भूमि का उद्धार कर लूँगा। सुख के लोभ से, मनुष्य के भय से मैं उत्कोच देकर क्रीत साम्राज्य नहीं चाहता।

विजया—क्या जीवन के प्रत्यक्ष सुखों से तुम्हें वितृष्णा हो गई है? आओ, हमारे साथ बचे हुए जीवन का आनंद लो।

स्कंद०—और असहाय दीनों को, राक्षसों के हाथ, उनके भाग्य पर छोड़ दें?

विजया—कोई दुःख भोगने के लिये है, कोई सुख। फिर सबका बोझ अपने सिर पर लाद कर क्यों व्यस्त होते हो?

स्कंद०—परंतु, इस संसार का कोई उद्देश्य है। इसी पृथ्वी को स्वर्ग होना है, इसी पर देवताओं का निवास होगा, विश्व-नियन्ता का ऐसा ही उद्देश मुझे विदित होता है। फिर उसकी इच्छा क्यों न पूर्ण करूँ? विजया! मैं कुछ नहीं हूँ, उसका अस्त्र हूँ—परमात्मा का अमोघ अस्त्र हूँ। मुझे उसके सङ्केत पर केवल अत्याचारियों के प्रति प्रेरित होना है। किसीसे मेरी शत्रुता नहीं, क्योंकि मेरी निज की कोई इच्छा नहीं। देशव्यापी हलचल के भीतर कोई शक्ति कार्य्य कर रही है, पवित्र प्राकृतिक नियम अपनी रक्षा करने के लिये स्वयं सन्नद्ध हैं। मैं उसी ब्रह्मचक्र का एक

विजया—रहने दो यह थोथा ज्ञान। प्रियतम! यह भरा हुआ यौवन और प्रेमी हृदय, विलास के उपकरणों के साथ प्रस्तुत है, उन्मुक्त आकाश के नील नीरद-मण्डल में, दो विजलियों के

समान क्रीडा करते-करते हम लोग तिरोहित हो जाँय। और उस क्रीड़ा में तीव्र आलोक हो, जो हम लोगों के विलीन हो जाने पर भी, जगत् की आँखों को थोड़े काल के लिये बन्द कर रक्खे। वर्षा की बढ़िया सी हमारे विलास का स्रोत चेतन के अस्तित्व को डुबो दे, और हम लोगों की जीवन-तरी थिरकती हुई मनमानी चाल से बह चले। स्वर्ग-कल्पित अप्सरा और इस लोक के अनन्त पुण्य के भागी जीव भी जिस सुख को देख कर आश्चर्य चकित हों, वही मादक-सुख, घोर आनन्द, विराट विनोद, हम लोगों को आलिङ्गन करके धन्य हो जाय।—

अगर धूम की श्याम-लहरियाँ उलझी हों इन अलकों से।
मादकता-लाली के डोरे इधर फँसे हों पलकों से॥
व्याकुल बिजली सी तुम मचलो आर्द्र हृदय घनमाला से।
आँसु बरनीसे उलझे हों, अधर प्रेम के प्याला से॥
इस उदास मन की अभिलाषा अँटकी रहे प्रलोभन से।
व्याकुलता सौ-सौ बल खाकर उलझ रही हो जीवन से॥
छवि प्रकाश किरनें उलझी हों जीवनके भविष्य तम से।
ये लायेंगी रङ्ग सुलालित होने दो कम्पन सम से॥
इस आकुल जीवनकी घड़ियाँ इन निष्ठुर आघातों से।
बजा करें अगणित यन्त्रों से सुख-दुखके अनुपातों से॥
उखड़ी साँसें उलझ रही हों धड़कन से कुछ परिमित हो।
अनुनय उलझ रहा हो तीखे तिरस्कार से लान्छित हो॥
यह दुर्बल दीनता रहे उलझी फिर चाहे ठुकराओ।
निर्दयता के इन चरणों से जिसमें तुम भी सुख पाओ॥

( स्कन्द के पैरों को पकड़ती है )

स्कंद०—(पैर छुड़ा कर)—विजया! पिशाची!! हट जा, नहीं जानती, मैंने आजीवन कौमार व्रत की प्रतिज्ञा की है!

विजया—तो क्या मैं फिर हारी?

( भटार्क का प्रवेश—)

भटार्क—निर्लज्ज हार कर भी नहीं हारता, मर कर भी नहीं मरता!

विजया—कौन?—भटार्क!

भटार्क—हाँ, तेरा पति भटार्क। दुश्चरित्रे! सुना था कि, तुझे देश-सेवा करके पवित्र होने का अवसर मिला है, परन्तु, हिंस्र पशु कभी एकादशी का व्रत करेगा! कभी पिशाची शांति पाठ पढ़ेगी!

विजया—अपराध हुआ भटार्क!

भटार्क—फिर भी किसके साथ?—जिसके ऊपर अत्याचार करके मैं भी लज्जित हूँ, जिससे क्षमा-याचना करने मैं आ रहा था! नीच स्त्री!

विजया—घोर अपमान, तो बस, अब नहीं

( छुरी निकाल कर आत्म हत्या करती है )

स्कंद०—भटार्क! इसके शव का सत्कार करो।

भटार्क—देव! मेरी भी लीला समाप्त है!

(छुरी निकाल कर अपने को मारना चाहता है, स्कंद हाथ पकड़ लेता है—)

स्कंद—तुम वीर हो, इस समय देश को वीरों की आवश्यकता है। तुम्हारा यह प्रायश्चित्त नहीं। रणभूमि में प्राण देकर जननी जन्मभूमि का उपकार करो। भटार्क! हम अकेले हूणों से

युद्ध करेंगे, यदि कोई साथी न मिला। साम्राज्य के लिये नहीं—जन्मभूमि के उद्धार के लिये, और तुम्हारी प्रतिज्ञा पूरी होगी, पुरगुप्त को सिंहासन देकर मैं वानप्रस्थ आश्रम ग्रहण करूँगा। तुमने अपनी प्रतिज्ञा भग करके, आत्म हत्या के लिये अस्त्र ग्रहण किया है, अब इसे शत्रु के लिये सुरक्षित रक्खो।

भटार्क—( स्कद के सामने घुटने टेक कर )–" श्री स्कदगुप्त विक्रमादित्य की जय हो। "–जैसी आज्ञा होगी, वही करूँगा।

स्कद०—पहिले इस शव का प्रबन्ध होना चाहिये।–( प्रस्थान )

भटार्क—( स्वगत )–इस घृणित शव का अग्नि-सस्कार करना ठीक नहीं, तो लाओ इसे यहीं गाड दूँ।

(भूमि खोदते हुए एक भयानक शब्द के साथ रत्नगृह का प्रकट होना और भटार्क का प्रसन्न होकर पुकारना, स्कदगुप्त का आकर रत्नगृह देखना—)

स्कद०—भटार्क। यह तुम्हारा है।

भटार्क—हाँ सम्राट। यह हमारा है, इसीलिये देश का है। आज से मैं सेना-सकलन में लगूँगा।

स्कद०—वह दूर पर बडी भीड हो रही है, स्तूप के पास।

भटार्क—नागरिकों का उत्सव है।–( रत्नगृह बद कर के )–चलिये देखूँ।

परिवर्त्तित दृश्य ।

( स्तूप का एक भाग—नागरिकों का आना, उन्हींमें वेश बदले हुए मातृगुप्त, भीमवर्म्मा, चक्रपालित, शर्वनाग, कमला, रामा—इत्यादि । दूसरी ओर से वृद्ध पर्णदत्तका हाथ पकड़े हुए देवसेना का प्रवेश— )

१-नागरिक—अरे, वह छोकरी आ गई, इससे कुछ सुना जाय ।

२-नागरिक—हाँ रे छोकरी ! कुछ गा तो ।

पर्ण०—भीख दो बाबा ! देश के बच्चे भूखे हैं, नंगे हैं, असहाय हैं, कुछ दो बाबा !

१ नागरिक—अरे गाने भी दे बूढे !

पर्ण०—हाय-रे अभागे देश !

( देवसेना गाती है— )

देश की दुर्दशा निहारोगे,
डूबते को कभी उबारोगे ?
हारते ही रहे, न है कुछ अब,
दाँव पर आपको न हारोगे ?
कुछ करोगे कि बस सदा रोकर,
दीन हो दैव को पुकारोगे ?
सो रहे तुम, न भाग्य सोता है,
आपनी बिगड़ी तुम्हीं सँवारोगे ।
दीन-जीवन बिताओगे कब तक,
क्या-से-क्या हो गये बिचारोगे ?

पर्ण०—नहीं बेटी, ये निर्लज्ज कभी नहीं विचार करेंगे ।

चक्रपालित और भीमवर्म्मा—"आर्य्य पर्णदत्त की जय।"

पर्ण०—मुझे जय नहीं चाहिये।—भीख चाहिये। जो दे सकता हो अपने प्राण, जो जन्मभूमि के लिये उत्सर्ग कर सकता हो जीवन, वैसे वीर चाहिये॥ कोई देगा भीख में ?

स्कंद०—(भीड़ में से निकल कर)—मैं प्रस्तुत हूँ तात।

भटार्क—"श्री स्कंदगुप्त विक्रमादित्य की जय हो।"

(नागरिकों में से बहुत से युवक निकल पड़ते हैं)

सब—हम हैं, हम आपकी सेवा के लिए प्रस्तुत हैं।

स्कंद०—आर्य्य पर्णदत्त।

पर्ण०—आओ वत्स। सम्राट॥—(आलिङ्गन करता है)

(उत्साह से जनता पूजा के फूल बरसाती है। चक्रपालित, भीमवर्म्मा, मातृगुप्त, शर्वनाग, कमला, रामा, सबका प्रकट होना—जयनाद।)

महाबोधि विहार।

( अनतदेवी, पुरगुप्त, प्रख्यातकीर्त्ति, हूण सेनापति । )

अनत—इसका उत्तर महाश्रमण देंगे ।

हूण-सेनापति—मुझे उत्तर चाहिये, चाहे कोई दे ।

प्रख्यात०—सेनापति! मुझसे सुनो। समस्त उत्तरापथ का बौद्ध सघ जो तुम्हारे उत्कोच के प्रलोभन में भूल गया था, वह अब न होगा ।

हूण-सेना—सभी बौद्ध जनता से जो सहायता हूण सैनिकों को मिलती थी, बद हो गई, और उलटे तिरस्कार!

प्रख्यात०—वह भ्रम था। बौद्धों को विश्वास था कि, हूण लोग सद्धर्म्म के उत्थान करने में सहायक होंगे, परन्तु, ऐसे हिंसक लोगों को सद्धर्म्म कोई आश्रय नहीं देगा।—(पुरगुप्त की ओर देखकर)—यद्यपि ऐसे अकर्मण्य युवक को वह आर्य्यसाम्राज्य के सिंहासन पर नहीं देखा चाहता, तो भी बौद्ध धर्म्माचरण करेंगे, राजनीति में भाग न लेंगे। अनतदेवी, सावधान!

अनत०—भिक्षु! क्या कह रहे हो? समझ कर कहना!

हूण-सेना०—गोपाद्रि से समाचार मिला है, स्कदगुप्त फिर जी उठा है, और सिंधु के इस पार के हूण उसके अवरोध में हैं, सभवत कहरूर में युद्ध होगा। तब तक के लिये सघ को प्रतिज्ञा भग न करनी चाहिये ।

पुरगुप्त—क्या युद्ध! तुम लोगों को कोई दूसरी बात नहीं

अनत—चुप रहो।

पुरगुप्त—तब फिर एक पात्र।—( सेवक देता है )

प्रख्यात०—अनार्य्य । विहार में मद्यपान !—निकलो यहाँ से ।

अनंत०—भिक्षु ! समझ कर बोलो, नहीं तो मुण्डित मस्तक भूमि पर लोटने लगेगा ।

हूण-सेना०—इसी की सब प्रवञ्चना है, इसका तो मैं अवश्य ही वध करूँगा ।

प्रख्यात०—क्षणिक और अनात्मभव में किसका कौन वध करेगा मूर्ख !

हूण-सेना०—पाखण्ड ! मरने के लिये प्रस्तुत हो !

प्रख्यात०—सिंहल के युवराज की प्रेरणा से, हम लोग इस सत्पथ पर अग्रसर हुए हैं, वहाँ से नहीं लौट सकते ।

( हूण-सेनापति मारना चाहता है— )

कुमार धातुसेन—( सहसा प्रवेश करके )—"सम्राट स्कंदगुप्त की जय ।"

( सैनिक सबको बन्दी कर लेते हैं )

धातु०—कुचक्रियो ! अपने फल भोगने के लिये प्रस्तुत हो जाओ । भारत के भीतर की बची हुई समस्त हूण-सेना के रुधिर से, यह उन्हीं की लगाई हुई ज्वाला शांत होगी ।

अनंत०—धातुसेन ! यह क्या, तुम हो !

धातु०—हाँ महादेवी ! एक दिन मैंने समझाया था, तब मेरी अवहेला की गई, यह उसी का परिणाम है । देश-द्रोह के लिये किसी भी बड़े-छोटे का विचार करने का अधिकार केवल सम्राट को दया को है ।—( सैनिकों से )—सबको शीघ्र साम्राज्य स्कंधावार में ले चलो ।—( सबका प्रस्थान )

## कुभा का रणक्षेत्र ।

( सम्राट स्कंदगुप्त, भटार्क, चक्रपालित, पर्णदत्त, मातृगुप्त, भीम वर्म्मा, इत्यादि, सेना के साथ परिभ्रमण करते हैं । )

मातृगुप्त—वीरो !—( गान )—

हिमालय के आँगन में उसे प्रथम किरणों का दे उपहार
उषा ने हँस अभिनंदन किया और पहनाया हीरक हार
जगे हम, लगे जगाने विश्व लोक में फैला फिर आलोक
व्योम तम-पुञ्ज हुआ तब नाश अखिल संसृति हो उठी अशोक
विमल वाणी ने वीणा ली कमल-कोमल-कर में सप्रीत
सप्तस्वर सप्तसिंधु में उठे छिड़ा तब मधुर साम-संगीत
बचा कर बीज रूप से सृष्टि नाव पर झेल प्रलय का शीत
अरुण केतन लेकर निज हाथ वरुण पथ में हम बढ़े अभीत
सुना है दधीचि का वह त्याग हमारी जातीयता विकास
पुरन्दर ने पवि से है लिखा अस्थि युग का मेरे इतिहास
सिंधु-सा विस्तृत और अथाह एक निर्वासित का उत्साह
दे रही अभी दिखाई भग्न मग्न रत्नाकर में वह राह
धर्म्म का ले लेकर जो नाम हुई करती बलि, कर दी बंद
हमीं ने दिया शांति संदेश सुखी होते देकर आनंद
विजय केवल लोहे की नहीं, धर्म्म की रही धरा पर धूम
भिक्षु होकर रहते सम्राट दया दिखलाते घर घर घूम
यवन को दिया दया का दान चीन को मिली धर्म्म की दृष्टि
मिला था स्वर्ण भूमि को रत्न शील की सिंहल को भी सृष्टि
किसी का हमने छीना नहीं प्रकृति का रहा पालना यहीं
हमारी जन्मभूमि थी यही कहीं से हम आये थे नहीं

जातियों का उत्थान पतन आँधियाँ, झडी, प्रचण्ड समीर
खड़े देखा, झेला हँसते प्रलय में पले हुए हम वीर
चरित थे पूत भुजा में शक्ति नम्रता रही सदा सम्पन्न
हृदय के गौरव में था गर्व किसी को देख न सके विपन्न
हमारे सञ्चय में था दान अतिथि थे सदा हमारे देव
वचन में सत्य, हृदय में तेज प्रतिज्ञा में रहती थी टेव
वही है रक्त, वही है देश वही साहस है, वैसा ज्ञान
वही है शान्ति, वही है शक्ति वही, हम दिव्य आर्य्य सतान
जियें तो सदा इसीके लिये यही अभिमान रहे यह हर्ष
निछावर कर दें हम सर्वस्व हमारा प्यारा भारतवर्ष

सब—( समवेत स्वर से )—जय ! राजाधिराज स्कदगुप्त की जय !!

( खिङ्गिल का हूण सेना के साथ आगमन— )

खिङ्गिल—बच गया था भाग्य से—फिर सिंह के मुख में आना चाहता है ! भीषण परशु के प्रहारों से तुम्हें अपनी भूल स्मरण हो जायगी !

स्कद०—यह बात करने का स्थल नहीं, सावधान !

( घोर युद्ध, खिङ्गिल घायल होकर बदी होता है । वृद्ध पर्णदत्त की—सम्राट को बचाने में—मृत्यु, गरुड़ध्वज की छाया में वह लिटाया जाता है । )

स्कद०—धन्य वीर आर्य्य पर्णदत्त !

सब—आर्य्य पर्णदत्त की जय ! आर्य्य साम्राज्य की जय !!

( बदी वेश में पुरगुप्त और अनन्तदेवी के साथ धातुसेन का प्रवेश- )

स्कद०—मेरी सौतेली माता ! इस विजय से आप सुखी होंगी !

अनंत०—क्यों लज्जित करते हो स्कंद ! तुम भी तो मेरे पुत्र हो।

स्कंद०—आह ! यही यदि होता मेरी विमाता ! तो देश की इतनी दुर्दशा न होती।

अनंत०—मुझे क्षमा करो सम्राट !

स्कंद०—माता का हृदय सदैव क्षम्य है। तुम जिस प्रलोभन से इस दुष्कर्म्म मे प्रवृत्त हुई हो, वही तो कैकेयी ने किया था। तुम्हारा इसमें दोष नहीं। जब तुमने आज मुझे पुत्र कहा, तो मैं भी तुम्हें माता ही समझूँगा। परंतु, कुमारगुप्त के इस अमितेज को, तुमने अपने कुत्सित कर्मों की राख से ढँक दिया ! पुरगुप्त !

पुरगुप्त—देव ! अपराध हुआ।—( पैर पकड़ता है )

स्कंद०—भटार्क ! मैंने तुम्हारी प्रतिज्ञा पूरी की, लो आज इस रणभूमि मे मैं पुरगुप्त को युवराज बनाता हूँ। देखना, मेरे बाद जन्मभूमि की दुर्दशा न हो।—( रक्त की टीका पुरगुप्त को लगाता है। )

भटार्क—देवव्रत ! अभी आपकी छत्र-छाया में हम लोगों को बहुत-सी विजय प्राप्त करनी है, यह आप क्या कहते हैं !

स्कंद०—क्षत-जर्जर शरीर अब बहुत दिन नहीं चलेगा, इसी से मैंने भावी साम्राज्य नीति की घोषणा कर दी है। इस हूण को छोड़ दो, और कह दो कि, सिंधु के इस पार के पवित्र देश में कभी आने का साहस न करे।

खिङ्गिल—आर्य्यसम्राट ! आप की आज्ञा शिरोधार्य्य है।

( जाता है )

उद्यान का एक भाग।

देवसेना—हृदय की कोमल कल्पना! सो जा! जीवन में जिसकी संभावना नहीं, जिसे द्वार पर आये हुए लौटा दिया था, उसके लिये पुकार मचाना क्या तेरे लिये कोई अच्छी बात है? आज जीवन के भविष्य सुख, आशा और आकांक्षा—सबसे मैं विदाई लेती हूँ!

आह! वेदना मिली विदाई
मैंने भ्रम-वश जीवन संचित
मधुकरियों की भीख लुटाई।

छलछल थे संध्या के श्रमकण,
आँसू से गिरते थे प्रतिक्षण,
मेरी यात्रा पर लेती थी—
नीरवता अनंत अँगड़ाई।

श्रमित स्वप्न की मधुमाया में,
गहन विपिन की तरु-छाया में,
पथिक उनींदी श्रुति में किसने—
यह विहाग की तान उठाई?

लगी सतृष्ण दीठ थी सबकी,
रही बचाये फिरती कबकी,
मेरी आशा आह! बावली!
तूने खो दी सकल कमाई।

चढ़ कर मेरे जीवन रथ में,
प्रलय चल रहा अपने पथ में,
मैंने निज दुर्बल पद-बल पर—
उससे हारी होड़ लगाई।

लौटा लो यह अपनी थाती,
मेरी करुणा हा हा खाती,
विश्व! न सँभलेगी यह मुझसे
इसने मन की लाज गँवाई।

( स्कंदगुप्त का प्रवेश )

जय हो! देव! श्रीचरणों में मेरी भी कुछ प्रार्थना है।

स्कंद०—मालवेश-कुमारी! क्या आज्ञा है? आज बंधुवर्मा इस आनंद को देखने के लिये नहीं हैं। जननी जन्मभूमि के उद्धार करने की, जिस वीर की दृढ़ प्रतिज्ञा थी, जिसका ऋण इस हृदय पर इतना है कि उसका कभी प्रतिशोध नहीं हो सकता, उसी वीर बंधुवर्म्मा की भगिनी मालवेश-कुमारी देवसेना की क्या आज्ञा है?

देवसेना—मैं मृत भाई के स्थान पर यथाशक्ति सेवा करती रही, अब मुझे छुट्टी मिले।

स्कंद०—देवी! यह न कहो, जीवन के शेष दिन, कर्म्म के अवसाद में हम बचे हुए दुखी लोग एक दूसरे का मुँह देख कर काट लेंगे। हमने अन्तर की प्रेरणा से शस्त्र द्वारा जो निष्ठुरता की थी, वह इसी पृथ्वी को स्वर्ग बनाने के लिये। परंतु इस नंदन की वसंत श्री, इस अमरावती की शची, इस स्वर्ग की लक्ष्मी,

तुम चली जाश्रो—(कुछ ठहर कर सोचते हुए)—ऐसा मैं किस मुँह से कहूँ, और किस वज्र-कठोर हृदय से तुम्हे रोकूँ ?

देवसेना ! देवसेना !! तुम जाश्रो ! हतभाग्य स्कदगुप्त, श्रकेला स्कद, श्रोह !

देवसेना—कष्ट हृदय की कसौटी है, तपस्या श्रग्नि है ! सम्राट ! यदि इतना भी न कर सके तो क्या ! सब क्षणिक सुखों का श्रत है, जिसमें सुखों का श्रत न हो, इसलिये सुख करना ही नहीं चाहिये ! मेरे इस जीवन के देवता ! श्रौर उस जीवन के प्राप्य !! क्षमा !

( घुटने टेकती है, स्कद उसके सिर पर हाथ रखता है । )

( यवनिका )

## स्वर-लिपि के संकेत-चिन्हों का ब्योरा

१—जिन स्वरों के नीचे बिन्दु हो, वे मद्र सप्तक के, जिनमें कोई बिन्दु न हो वे मध्य सप्तक के, तथा जिनके ऊपर बिन्दु हो वे तार सप्तक के हैं। जैसे—स, स, स।

२—जिन स्वरों के नीचे लकीर हो वे कोमल हैं। जैसे—रे॒, ग॒, ध॒, नि॒। जिनमें कोई चिन्ह न हो वे शुद्ध हैं। जैसे—रे, ग, ध, नि। तीव्र मध्यम के ऊपर खड़ी पाई रहती है—मं।

३—आलङ्कारिक स्वर (गमक) प्रधान स्वर के ऊपर दिया

      ध म

है, यथा—प म प

४—जिस स्वर के आगे बेडी पाई हो '–' उसे उतनी मात्रा तक दीर्घ करना जितनी पाइयाँ हों। जैसे, स–, रे––, ग–––,।

५—जिस अक्षर के आगे जितने अवग्रह ऽ हों उसे उतनी मात्रा तक दीर्घ करना। जैसे रा ऽ म, सखी ऽऽ, आ ऽऽऽ ज।

६—'‿' इस चिन्ह में जितने स्वर या बोल रहे, वे एक मात्रा काल में गाए या बजाए जायँगे। जैसे—सरे, गम।

७—जिस स्वर के ऊपर से किसी दूसरे स्वर तक चन्द्राकार लकीर जाय, वहाँ से वहाँ तक मींड समझना। जैसे—

स––म, रे––प, इत्यादि।

## स्वर-लिपि के संकेत-चिन्हों का ब्योरा

१—जिन स्वरों के नीचे बिन्दु हो, वे मंद्र सप्तक के, जिनमें कोई बिन्दु न हो वे मध्य सप्तक के, तथा जिनके ऊपर बिन्दु हो वे तार सप्तक के हैं। जैसे—स, स, स।

२—जिन स्वरों के नीचे लकीर हो वे कोमल हैं। जैसे—रे, ग, ध, नि। जिनमें कोई चिन्ह न हो वे शुद्ध हैं। जैसे—रे, ग, ध, नि। तीव्र मध्यम के ऊपर खड़ी पाई रहती है—मं।

३—आलंकारिक स्वर (गमक) प्रधान स्वर के ऊपर दिया

ध म<br>है, यथा—प म प

४—जिस स्वर के आगे बेंडी पाई हो '–' उसे उतनी मात्रा तक दीर्घ करना जितनी पाइयाँ हों। जैसे, स–, रे– –, ग– – –, ।

५—जिस अक्षर के आगे जितने अवग्रह ऽ हों उसे उतनी मात्रा तक दीर्घ करना। जैसे रा ऽ म, सखी ऽऽ, आ ऽऽऽ ज।

६—'‿' इस चिन्ह में जितने स्वर या बोल रहें, वे एक मात्रा काल में गाए या बजाए जायँगे। जैसे—सरे, गम।

७—जिस स्वर के ऊपर से किसी दूसरे स्वर तक चन्द्राकार लकीर जाय, वहाँ से वहाँ तक मींड समझना। जैसे—

८—सम का चिन्ह ×, ताल के लिये अंक और खाली का द्योतक ▫ है। इनका विभाजन खड़ी लम्बी रेखाओं से दिखाया गया है।

९—'ꕥ' यह विश्राति का चिन्ह है। ऐसे जितने चिन्ह हों उतने मात्रा काल तक विश्रान्ति जानना।

---

(पृष्ठ १५)

## विहाग—तीन ताल

### स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | स<br>न |
| × | २ | ० | ३ |
| प — म॑ ग | म ग ग स | ग — स ग | म प — प |
| छे ऽ ड ला | ऽ ब स·अ | ती ऽ त स्मृ | ति से ऽ खि |
| नि — स नि | ध प म॑ प | ग म ग स | नि स — स |
| चे ऽ हु ए | ऽ बी ऽ न | ला ऽ र को | ऽ किल, क |
| प प म॑ ग | म ग — स | ग ग स ग | म प — प |
| रू ण रा ऽ | गि नी ऽ त | ड प उ ठे | ऽ गी ऽ सु |
| नि — स नि | ध प म॑ प | ग म ग स | नि स — |
| ना ऽ न ऐ | ऽ सी ऽ पु | का ऽ र को | ऽ किल, |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | प |
| | | | ह |
| × | २ | ० | ३ |
| नि — स — | स स — स | नि — प प | — नि — प |
| द य धू ऽ | ल में ऽ मि | ला ऽ दिया | ऽ है ऽ, व |
| प — म ग | म प मं ग | म ग स नि | नि स — स |
| से ऽ च र | ण चि ऽ न्ह | सा ऽ किया | ऽ है ऽ, लि |
| प — मं ग | म ग ग स | ग — स ग | म प — प |
| ले ऽ फू ऽ | ल स ब गि | रा ऽ दिया | ऽ है ऽ, न |
| नि नि स नि | ध प मं प | ग म ग स | नि स — |
| अ व ब स | ऽ ती ऽ व | हा ऽ र को | ऽ कि ल, |

(पृष्ठ १८)

## इमन—तीन ताल

स्थायी

| ×  | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
|  | ध नि रे ग | स — स — | नि रे ग रे |
|  | स ऽ स्तु ति | के ऽ वे ऽ | सु ऽ व र |
| ग ग ग ग | रेग मंप मंप | रे — ग रे | नि रे ग रे |
| त म स ण | यौंऽ ऽऽ हीऽ | भू ऽ ल न | हीं ऽ ऽ जा ऽ |
| स — — — | ध नि रे ग | स — स स | नि रे ग रे |
| ना ऽ ऽ ऽ, | व ह व ऽ | च्छ ऽ ह्न ल | सा ऽ थी ऽ |
| ग ग ग — | रेग मंप मंप | रे रे ग रे | नि रे ग रे |
| अ प नी ऽ | कऽ हऽ क र | म न म त | ध ह ला ऽ |
| स — — — |  |  |  |
| ना ऽ ऽ ऽ, |  |  |  |

## अन्तरा

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| | ग प ध प | स – स – | नि रें ग रें |
| | मा ऽ द क | ता ऽ सी ऽ | त र ल हँ |
| नि रें स – | नि ध प मं | प रे ग रे | नि रे ग रे |
| सी ऽ के ऽ | प्या ऽ ले ऽ | में ऽ उ ठ | ती ऽ ल ह |
| स – – – | ध नि रे ग | स – स – | नि रे ग रे |
| री ऽ ऽ ऽ, | मे ऽ रे ऽ | नि ऽ श्वा ऽ | सो ऽ से ऽ |
| ग ग ग ग | रेग मंप मंप | रे रे ग रे | नि रे ग रे |
| उ ठ क र | अऽ धऽ रचू | ऽ म ने ऽ | को ऽ ठ ह |
| स – – – | | | |
| री ऽ ऽ ऽ, | | | |

(पृष्ठ ३६)

## झिंझोटी—तीन ताल

स्थायी

| | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| ग | रे स नि ध | प ध स स | रे रे ग म |
| त | ता ऽ रो ऽ | गे ऽ अ ब | फ य भू ऽ |
| ग – ग ग म | रेग सरे निध प | ध — स स | रे रे ग म |
| भा ऽ र, उऽ | ताऽ ऽऽ रोऽ ऽ | गे ऽ अ ब | फ य भू ऽ |
| ग — ग ग | रे स नि ध | ग — म रे | ग स रे ग |
| भा ऽ र, उ | ता ऽ रो ऽ, | वा ऽ र वा | ऽ र क्यों ऽ |
| स स रे ग | म नि ध प | ध – स – | रे – ग म |
| क ह र ऽ | क्याऽ था ऽ | लूँ ऽ गा ऽ | मैं ऽ अ व |
| ग — ग | | | |
| ता ऽ र, | | | |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| | २ | ० | ३ |
| ग | रे स नि ध, | स स ग म | प – प – |
| उ | ता ऽ रों ऽ, | उ म ड़ र | हा ऽ है ऽ |
| × | | | |
| ग म प ध | प म ग ग | स स ग म | प म ग रे |
| इ स भू ऽ | त ल प र | दु ख का ऽ | पा ऽ रा ऽ |
| स नि ध प | – – – – | ग — म रे | ग स रे ग |
| वा ऽ ऽ र, | ऽ ऽ ऽ ऽ | वा ऽ ड़ व | ले ऽ लि हा |
| स स रे ग | म नि ध प | ध ध स – | रे – ग म |
| ऽ न नि ऽ | व्हा ऽ का ऽ | क र ता ऽ | है ऽ वि ऽ |
| ग — ग | | | |
| स्ता ऽ र, | | | |

( पृष्ठ ४५ )

## लावनी धुन बनजारा—कहर्वा

स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | ० |
| | | स | म – म – |
| | | भ | रा ऽ नै ऽ |
| × | २ | × | |
| रे ग ग – | ग म ग स | रे – रे प | प – प प |
| नों ऽ में ऽ | म न में ऽ | रू ऽ प, कि | सीऽ छ लि |
| प ध प म | ग रे ग ग | स – स | |
| या ऽ का ऽ | अ म ल अ | नू ऽ प, | |

## अन्तरा

| × | २ | × | २ |
|---|---|---|---|
| म म म म | म — — म | प — — प | प — ध — |
| ज ल थ ल | मा ऽ ऽ रुत | व्योऽ ऽ म | में ऽ जो ऽ |
| ध — ध — | ध — प म | प — — — | — — — प |
| छा ऽ या ऽ | है ऽ स ब | ओ ऽ ऽ ऽ | ऽ ऽ ऽ र |
| म — म म | — म म म | मप ध — प | म — ग — |
| सो ऽ ज सो | ऽ ज क र | सोऽऽ ऽ ग | ई ऽ मैं ऽ |
| म — म म | म — म प | ग — ग म | ग रे स — |
| पा ऽ ग ल | प्रे ऽ म वि | भो ऽ र, भौं | ऽ ग से ऽ |
| रे ग — ग | ग — ग स | रे — रे प | प — प — |
| भ रा ऽ हु | आ ऽ य हृ | कू ऽ प, भ | रा ऽ नै ऽ |
| म ध प म | ग रे ग ग | स — स | |
| नों ऽ में ऽ | म न में ऽ | रू ऽ प, | |

( पृष्ठ ६७ )

## मालकोस—तीन ताल

( यह गान नेपथ्य से गाया जायगा )

### स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| | २ | ० | ३ |
| स नि | ग स म ग ध म नि ध | म ग म स | नि स ध नि |
| पा ऽ | ऽ ऽ ल ऽ ना ऽ ऽ ऽ | ब नें ऽ प्र | ल य की ऽ |
| × | | | |
| स म म | | | |
| ल ह रें, | | | |

## अन्तरा

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | २ |
| | | | | | म म – |
| | | | | | छा या ऽ |
| × | २ | × | ० | × | |
| म म – | प – प | प ध नि – | प प — | धि न रें | स – – |
| है वि ऽ | श्वा ऽ स | की ऽ ऽ ऽ | श्र द्धा ऽ | सरि ता ऽ | कू ऽ ऽ |
| – – स | ध ध ध | ध ध – | प ध प | म — प | ग ग ग |
| ऽ ऽ ल, | सिँ ची आँ | सु आँ ऽ | से ऽ मृ | दु ऽ लऽ | है प रा |
| – म रे ग | स – – | – – स | प ध — | प म ग | स रे ग |
| ऽ ग म य | धू ऽ ऽ | ऽ ऽ ल, | य हाँ ऽ | कौ ऽ न | जो ऽ छ |
| स – – | | | | | |
| ले ऽ ऽ, | | | | | |

( पृष्ठ ६७ )

## मालकोस—तीन ताल

( यह गान नेपथ्य से गाया जायगा )

### स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| | २ | ० | ३ |
| स नि॒ | ग॒ स मं ग॒ ध॒ म नि॒ ध॒ | म ग॒ म स | नि॒ स ध॒ नि॒ |
| पा ऽ | ऽ ऽ ल ऽ ना ऽ ऽ ऽ | ब नें ऽ प्र | ल य की ऽ |

X
त म म
ी ह रें,

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| | २ | ० | ३ |
| सनि | गस मग धम निध | गम धम धनि | स – स – |
| पाऽ | ऽऽ लऽ नाऽ ऽऽ, | शीऽऽ ऽत ल | हो ऽ ज्वाऽ |
| × | | | |
| नि – नि – | धनि सनि धम | ग म स – | निस धनि |
| ला ऽ की ऽ | आँऽ ऽऽ धीऽ | क रु णा ऽ | फे ऽ घ न |
| स म म | | | |
| छ ह रें, | | | |

( पृष्ठ ८८ )

# भीमपलासी–तीन ताल

## स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | ३ |
| | | रे | नि स ग म |
| | | ह | म इ फ र |
| × | २ | ० | |
| प प – प | ग म प नि ध प म प | ग रे स नि | ध नि ध नि प – |
| च ली ऽ भि | गो ऽ ऽ ऽ ने ऽ ऽ ऽ | आ ऽ ज, तु | म्हा ऽ ऽ ऽ रा ऽ |
| म प ग म | ग म प नि प म | ग रे स रे | नि स ग म |
| नि ऽ श्च ल | अ ऽ ऽ ऽ च ल | छो ऽ र, न | य न ज ग |
| प – प – | ग म प नि ध प म प | ग रे स नि | ध नि प – |
| धा ऽ रा ऽ | रे ऽ ऽ ऽ प्र ऽ ति ऽ | कू ऽ ल, दे | ऽ ख ले ऽ |
| ग म प नि ध प | म प ग म | ग रे म | |
| तू ऽ ऽ ऽ फिर | फ र इ स | ओ ऽ र, | |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| | २ | ० | ३ |
| स नि | ग स म ग ध म नि ध | ग म ध म ध नि | स – स – |
| पा ऽ | ऽ ऽ ल ऽ ना ऽ ऽ ऽ, | शी ऽ ऽ ऽ त ल | हो ऽ ज्वा ऽ |
| × | | | |
| नि – नि – | ध नि स नि ध म | ग म स – | नि स ध नि |
| ला ऽ की ऽ | आँ ऽ ऽ ऽ धी ऽ | क रु णा ऽ | के ऽ घ न |
| स म म | | | |
| छ हृ रें, | | | |

( पृष्ठ ८८ )

# भीमपलासी–तीन ताल

## स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | रे | ३ नि स ग म |
| | | व | म इ क र |
| × | २ | ० | |
| प प – प | ग म प नि ध प म प | ग रे स नि | ध नि ध नि प – |
| च ली ऽ भि | गो ऽ ऽ ऽ ने ऽ ऽ ऽ | आ ऽ ज, तु | म्हा ऽ ऽ ऽ रा ऽ |
| म प ग म | ग म प नि प म | ग रे स रे | नि स ग म |
| लि ऽ अ ल | अ ऽ ऽ ऽ च ल | छो ऽ र, न | य न ज ल |
| प – प – | ग म प नि ध प म प | ग रे स नि | ध नि प – |
| धा ऽ रा ऽ | रे ऽ ऽ ऽ प्र ऽ ति ऽ | कू ऽ ल, दे | ऽ ख ले ऽ |
| ग म प नि ध प | म प ग म | ग रे म | |
| तू ऽ ऽ ऽ फि र | क र इ स | ओ ऽ र, | |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | ३ |
| | | प | म प ग॒ म |
| | | हृ | द य की ऽ |
| × | २ | ० | |
| प नि॒ प म | प प नि॒ नि॒ | स – स प नि॒ | स ग॒ रें स – |
| अ ऽ त र | त म सु स | क्याऽ न क ऽ | ऽ ऽ ल्प ना ऽ |
| नि॒ नि॒ ध नि॒ ध नि॒ | प – म प | ग॒ रे स रे | नि॒ स ग॒ म |
| म य ते ऽ ऽ ऽ | रा ऽ य हृ | वि ऽ श्व, ला | ऽ लि मा ऽ |
| प – प प | ग॒ म प नि॒ ध प म | प – प प | ग॒ म म – |
| में ऽ ल य | होऽ ऽ ऽ लऽ ब | ली ऽ न नि | र ख ते ऽ |
| नि॒ नि॒ ध नि॒ ध प | म प ग॒ म | ग॒ रे स | |
| इ न आँऽ ऽ ऽ | खों ऽ की ऽ | को ऽ र, | |

( पृष्ठ ६४ )

## धुन बरवा—तीन ताल

### स्थायी

| | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| प प | प — प प | प ध म प | ग म ग म |
| स ब | जी ऽ व न | बी ऽ ता ऽ | जा ऽ ता ऽ |
| × | | | |
| प — — — | म — म ग | रे ग म प | ग — रे म |
| है ऽ ऽ ऽ | धू ऽ प छाँ | ऽ ह के ऽ | खे ऽ ल स |
| स स ग म | प — प प | प ध म प | ग — ग म |
| ह शा, स ब | जी ऽ व न | बी ऽ ता ऽ | जा ऽ ता ऽ |
| प — — — | ग — ग रे | — ग म प | ग — रे स |
| है ऽ ऽ ऽ | धू ऽ प छाँ | ऽ ह के ह | गे ऽ ल स |
| त स | | | |
| ट शा | | | |

## अन्तरा

| | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| प प | म प — नि | — नि नि — | नि स नि नि |
| स ब, | स म य भा | ऽ ग ता ऽ | प्र ति क्ष ण |
| × | | | |
| स — — — | नि॒ नि॒ नि॒ नि॒ | — ध प ध | नि॒ स — नि॒ |
| में ऽ ऽ ऽ, | न व भ ती | ऽ त के ऽ | तु पा ऽ र |
| ध नि॒ प — | प प — प | प — प प | प ध म प |
| क ण में ऽ, | ह में ऽ ल | गा ऽ क र | भ वि ऽ ष्य |
| ग म प — | नि॒ — नि॒ नि॒ | ध — प ध | म प ग म |
| र ण में ऽ, | आ ऽ प क | हाँ ऽ छि प | जा ऽ ता ऽ |
| | | | म |
| प — — — | म — म ग॒ | रे ग॒ म प | ग॒ — रे स |
| है ऽ ऽ ऽ, | धू ऽ प छाँ | ऽ ह के ऽ | खे ऽ ल स |
| स स | | | |
| ह रा, | | | |

( पृष्ठ १२० )

## देस—पश्तो ताल

स्थायी

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × | २ | ३ | × | २ | ३ |
| स रे रे | म म | प – | नि नि नि | स — | नि ध |
| भा ऽ व | नि धि | मॅं ऽ | ल ह रि | याँ ऽ | व ठ |
| प ध म | ग रे | ग स | रे – रे | म म | प – |
| तीं ऽ त | भी ऽ | ऽ ऽ, | मू ऽ ल | क र | भी ऽ |
| नि नि नि | स स | नि ध | प ध म | ग रे | ग स |
| रम ऽ ऽ | र ण | हो ऽ | ता ऽ क | भी ऽ | ऽ ऽ, |
| रे – रे | म ग | प – | | | |
| भा ऽ व | नि धि | में ऽ | (इत्यादि) | | |

## अन्तरा

| × | २ | ० | ३ |
|---|---|---|---|
| | | | म ग स रे म प |
| | | | माँ ऽ ऽ ऽ की ऽ, |
| रे रे रे रे | – ग रे ग म | ग रे ग स | रे नि स – |
| अ ल स नी | ऽ ल की ऽ ऽ | छा ऽ ऽ ऽ | या ऽ में ऽ |
| रे रे म – | म – प ध | नि नि नि – | ध प ध प |
| ज ल जा ऽ | लों ऽ की ऽ | छ ल मा ऽ | या ऽ में ऽ |
| म प नि स | रें रें नि स रें स | नि ध प – | म रे म प |
| अ प ना ऽ | ब ल तो ऽ ऽ ऽ | लो ऽ गे ऽ, | माँ ऽ मी ऽ |
| नि – स स | नि स रे नि ध प ध | म ग रे – | |
| सा ऽ ह स | है ऽ ऽ खे ऽ ऽ ऽ | लो ऽ गे ऽ, | |

( पृष्ठ १२० )

## देस—परतो ताल

### स्थायी

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| × | २ | ३ | × | २ | ३ |
| स रे रे | म म | प — | नि नि नि | स — | नि॒ ध |
| भा ऽ व | नि धि | में ऽ | ल ह रि | यों ऽ | उ ठ |
| प ध म | ग रे | ग स | रे — रे | म म | प — |
| तीं ऽ त | भी ऽ | ऽ ऽ, | भू ऽ ल | क र | भी ऽ |
| नि नि नि | स स | नि॒ ध | प ध म | ग रे | ग म |
| स्म ऽ ऽ | र ण | हो ऽ | ता ऽ क | भी ऽ | ऽ ऽ, |
| रे — रे | म ग | प — | | | |
| भा ऽ व | नि धि | में ऽ | (इत्यादि) | | |

## अन्तरा

| × | २ | ३ | × | २ | ३ |
|---|---|---|---|---|---|
| म म म | प प | नि — | स — स | नि स रें | स रें |
| म धु र | मु र | ली ऽ | फूँ ऽ क | दीऽ ऽ | तु म |
| नि — ध | प — | — — | रे — रे | म म | प — |
| ने ऽ भ | ला ऽ | ऽ ऽ, | नीं ऽ द | मु झ | को ऽ |
| नि — नि | स — | नि ध | प ध म | ग रे | ग स |
| आऽ च | ली ऽ | थी ऽ | व स अ | भी ऽ | ऽ ऽ, |

(पृष्ठ १४०)

## भीमपलासी—कहरवा (हक्कानी)

(नेपथ्य से गाया जायगा)

### स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | २ |
| | | रे | नि स ग म |
| | | य | आ ऽ हो ऽ |
| × | २ | × | |
| प – – प | प ध प ग | म – – ग | रे ग स – |
| वे ऽ ऽ णु | म न मो ऽ | ह न ऽ ब | आ ऽ हो ऽ |
| – – – रे | नि स ग म | प – – प | प ध प ग |
| ऽ ऽ ऽ, ह | मा ऽ रे ऽ | सु ऽ ऽ म | नी ऽ व न |
| म – मं ग | रे ग स— | – – – | |
| को ऽ ऽ ज | गा ऽ हो ऽ | ऽ ऽ ऽ, | |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | २ |
| | | प | ग म प नि |
| | | वि | म ल स्वा S |
| X | २ | X | |
| सं – – स | स – स स | नि स – नि | प ध प – |
| व S S त्र्य | का S व स | म S S त्र | फूँ S को S |
| – – – रे | नि स ग म | प – – प | प ध प ग |
| S S S, ह | मे S स व | भी S S त | ब S ध न |
| म – – ग | रे ग स – | – – – | |
| सें S S छु | ड़ा S दो S | S S S, | |

( पृष्ठ १५७ )

## सिन्ध भैरवी—कहरवा धीमा

स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| × | २ | × | २ |
| प प प प | — ध नि स | ध नि ध प | म प ग रे |
| गु रु धू | ऽ म की ऽ | श्या ऽ म ल | ह रि याँ ऽ |
| रे नि — | स रे ग म | रे ग स रे | स — — — |
| ल मीं ऽ | हाँ ऽ इ न | अ ल कों ऽ | से ऽ ऽ ऽ, |
| प प प | प ध नि स | ध नि ध प | स प ग रे |
| ऽ द क | ता ऽ ला ऽ | ली ऽ के ऽ | डो ऽ रे ऽ |
| ,रे नि नि | से रे ग म | रे ग स रे | स — — — |
| ध र फँ | से ऽ हों ऽ | प ल कों ऽ | से ऽ ऽ ऽ, |

## अन्तरा—पश्तो ताल में

| | ० | २ | × | २ | ३ |
|---|---|---|---|---|---|
| म | प — | नि – | नि – नि | नि — | स नि |
| हृ | द य | तू ऽ | खो ऽ ज | ता ऽ | कि स |
| × | | | | | |
| स — रें | स रें | स नि़ | ध प ध | मप धनि़ | ध म |
| को ऽ छि | पा ऽ | है ऽ | कौ ऽ न | साऽ ऽ ऽ | तु झ |
| ग रे म | ग रे | स – | रे — म | प — | नि – |
| में ऽ, म | च ल | ता ऽ | है ऽ ब | ता ऽ | क्या ऽ |
| स — रें | स रें | स नि़ | ध प ध | म ध | म ग |
| दू ऽ छि | पा ऽ | तु झ | से ऽ न | कु छ | मु झ |
| रे — | | | | | |
| में ऽ, | | | | | |

( पृष्ठ १५७ )

## सिन्ध भैरवी—कहरवा धीमा

स्थायी

| X | २ | X | २ |
|---|---|---|---|
| स प प प | – धु नि स | धु नि नु प | म प गु रे |
| ,अ गु रु धू | ऽ म की ऽ | श्या ऽ म ल | ह रि यॉं ऽ |
| स रे नि़ – | स रे गु म | रे गु स रे | स – – – |
| च ल मों ऽ | हों ऽ इ न | अ ल कों ऽ | से ऽ ऽ ऽ, |
| स प प ध | प धु नि स | धु नि धु प | स प गु रे |
| मा ऽ द क | ता ऽ ला ऽ | ली ऽ के ऽ | डो ऽ रे ऽ |
| स ,रे नि़ नि़ | से रे गु म | रे गु स रे | स – – – |
| इ ध र फँ | से ऽ हों ऽ | प ल कों ऽ | से ऽ ऽ ऽ, |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| × | २ | × | २ |
| धु म म म | धु धु नि – | सं – स स | स स स – |
| व्या ऽ कु ल | बि ज ली ऽ | सी ऽ तु म | म च लो ऽ |
| नि – नि नि | नि – स स | नि स नि धु | प – – – |
| आ ऽ ई ह | द य घ न | मा ऽ ला ऽ | से ऽ ऽ ऽ, |

( इसके आगे का भाग ऊपर के अनुसार )

(पृष्ठ १६०)

# धुन इमन—कहरवा इक़ानी

## स्थायी

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | २ |
| | | प | – प प – |
| | | दे | ऽ श की ऽ |
| × | २ | × | मं |
| मं प मं ग | रे ग – रे | स – – – | रे ग प – |
| इ ऽ ऽ ऽ | दे शा ऽ नि | हा ऽ ऽ ऽ | रो ऽ गे ऽ |
| – – – प | – प प – | मं प मं ग | रे ग – रे |
| ऽ ऽ ऽ, इ | ऽ व ते ऽ | को ऽ ऽ ऽ | कभी ऽ च |
| | मं | | |
| स – – – | रे ग प – | – – – | |
| वा ऽ ऽ ऽ | रो ऽ गे ऽ | ऽ ऽ ऽ, | |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| | | | २ |
| | | स | स – रें – |
| | | उ | पा ऽ ते ऽ |
| × | २ | × | |
| ग गं रें स | ध स ध प | ग ग – रे | – ग प ध |
| हँ स अभि | न ऽ द न | कि या ऽ औ | ऽ र प हि |
| स – ध – | प – ग रे | स – स | |
| रा ऽ या ऽ | ही ऽ र क | हा ऽ र, | |

(पृष्ठ १६७)

# मिश्र कालिंगड़ा—तीन ताल

## स्थायी

| × | २ | ० | ३ |
| --- | --- | --- | --- |
| | धु – प धु | म प ग म | ग रे स रे |
| | आ S ह वे | S द ना S | मि ली S वि |
| ग – म – | ग – म – | ग रे स स | निस रेग मप |
| दा S ई S, | मैं S ने S | भ्र म व श | जीS SS वन |
| रे – स स | नि स ग म | प धु नि स | धु स नि धु |
| स S चि त | म धु क रि | यों S की S | भी S ख लु |
| प म ग म | | | |
| टा S ई S, | | | |

## अन्तरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| | २ | ० | ३ |
| | ग म प प | ध – ध – | सं – सं – |
| | छ ल छ ल | थे ऽ स ऽ | ध्या ऽ के ऽ |
| × | | | |
| स रे नि स | स – रें – | ग – म म | रे म ग रे |
| श्र म क ण, | आ ऽ सू ऽ | से ऽ गि र | ते ऽ थे ऽ |
| स रे स स | ध – प – | म – ग – | म म ग म |
| प्र ति क्ष ण, | मे ऽ री ऽ | या ऽ आ ऽ | प र ले ऽ |
| ग रें स – | नि स ग म | प ध नि स | ध स नि ध |
| ती ऽ थी ऽ, | नी ऽ र व | ता ऽ अ न | ऽ त आँ ग |
| प म ग म | | | |
| ड़ा ऽ ई ऽ, | | | |

## मगध का गुप्त राजवंश

(१) श्रीगुप्त—( ई० २७५-३०० )

(२) घटोत्कच गुप्त—( ई० ३००-३२० )

(३) चद्रगुप्त—( ई० ३२०-३३५ )

(४) समुद्रगुप्त—( ई० ३३५-३८५ )

(५) चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य ( ई० ३८५-४१३ )

(६) कुमारगुप्त महेंद्रादित्य ( ई० ४१३-४५५ )

(१) कोइ इसका नाम केवल 'गुप्त' लिखते हैं, श्री सम्मान-सूचक है।

(२) इस नाम के साथ 'गुप्त'-शब्द नहीं मिलता।

(३) यही पहला स्वतंत्र गुप्तवंशी राजा हुआ। वैशाली के लिच्छिवियों के यहाँ इसका ब्याह हुआ।

(४) गुप्तवंश का परम प्रतापी भारत विजेता सम्राट। राजसूय और अश्वमेध यज्ञ किया।

(५) पाटलीपुत्र का विक्रमादित्य। दक्षिण भारत के ( पैठन ) के शकों को निर्मूल किया।

(६) मालव विजेता, आख्यायिकाओं के विक्रमादित्य का पिता महेंद्रादित्य।

स्कंदगुप्त

(७) स्कंदगुप्त विक्रमादित्य (ई० ४५५-४६७)

(८) पुरगुप्त प्रकाशादित्य (ई० ४६७-४६९)

(९) नरसिंहगुप्त बालादित्य (ई० ४६९-४७३)

(१०) (द्वितीय) कुमारगुप्त क्रमादित्य ? (ई० ४७३-४७७)

(७) उज्जयिनी का द्वितीय विक्रमादित्य।—महान वीर। इसके चाँदी के सिक्कों पर 'परम भागवत श्री विक्रमादित्य स्कंदगुप्त' अंकित है।

(८) इसके सोने के सिक्कों पर 'श्री विक्रम' भी मिलता है। परन्तु प्रकाशादित्य नाम वाले सिक्के भी इसी के हैं, जिन्हें उज्जयिनी में स्कंदगुप्त के शासन काल में मगध में इसने स्वतंत्र रूप से ढलवाये, फिर स्कंदगुप्त के मरने पर उसकी उपाधि 'श्री विक्रम' भी ग्रहण कर ली हो।

(९) यह प्रथम बालादित्य है, जिसे राजतरंगिणीकार ने विक्रमादित्य का भाई भ्रम से लिखा है। और यह यशोधर्म्म का भी समकालीन नहीं था।

(१०) कई विद्वान कुमारगुप्त को स्कंदगुप्त का उत्तराधिकारी मानते हैं। परन्तु यह ठीक नहीं, भिटारी के सील से यह स्पष्ट हो जाता है कि कुमारगुप्त द्वितीय पुरगुप्त का पुत्र था। सारनाथ वाले शिलालेख का कुमारगुप्त और भिटारी के सील का कुमार एक ही व्यक्ति है, जिसका उत्तरा-

(११) बुधगुप्त परादित्य ? ( ई० ४७७-४९४ )

|

(१२) तथागतगुप्त परमादित्य ? ( ई० ४९४-५१० )

|

(१३) भानुगुप्त बालादित्य ( ई० ५१० ५३४ )

|

(१४) वज्रगुप्त प्रकटादित्य ( ई० ५३४-५४०? )

हुआ। मदसौर के शिलालेख में जिस कुमारगुप्त का उल्लेख है, उस काल ( ४९३ वि० ) में बन्धुवर्म्मा का राज्य मालव पर था, उस ४३६ ई० में कुमारगुप्त प्रथम का राज्य था। और उसी शिलालेख में जो ५२९ वि० का उल्लेख है, वह उस मंदिर के जीर्णोद्धार का है—'संस्कारितमिदभूय श्रेण्या भानुमतो गृहं'—से यह स्पष्ट है।

( ११ ) इसके समय में मगध साम्राज्य के बड़े-बड़े प्रदेश अलग हुए। इसका राज्य केवल मगध, अङ्ग, और काशी तक ही रह गया था।

(१२) जोहन फ्लीट के मतानुसार यहाँ घटोत्कच का नाम होना चाहिये। परन्तु हेन्त्सांग ने लिखा है कि यशोधर्म्म के साथ मिहरकुल को हराने वाला बालादित्य के पिता का नाम तथागतगुप्त था, इससे हम भानुगुप्त के पिता का नाम तथागतगुप्त ही मानने को बाध्य होते हैं।

(१३) जब हूणों से मालव का उद्धार यशोधर्म्मदेव ने किया उसी समय मगध को इसी बालादित्य ने बचाया। इसी की ओर से एरिकिण में गोपराज ने युद्ध किया। सारनाथ में इसी का लेख मिला है—'तदश सम्भवोन्यो बालादित्यो नृपः प्रोत्य प्रकटादित्य।' No 79 Plate XYIIIC

(१४) प्रकटादित्य वज्रगुप्त का उपाधि है। इसी वज्रगुप्त के समय में मालव के शीलादित्य ने मगध छीन लिया, तबसे गुप्तवंश का प्राधान्य लोप हुआ।

## मालव राजवंश

( समुद्रगुप्त का समकालीन ) सिंहवर्म्मा






## विक्रमादित्य

जिसके नाम से विक्रमी संवत् का प्रचार है, भारत के आबाल-वृद्ध-परिचित उस प्रसिद्ध विक्रमादित्य का ऐतिहासिक अस्तित्व कुछ विद्वान लोग स्वीकार नहीं करते। इसके कई कारण हैं। उसका कोई शिलालेख नहीं मिलता। विक्रमी संवत् का उल्लेख प्राचीन ग्रन्थों में नहीं है। स्वयं मालव में अति प्राचीन काल से एक मालव-संवत् का प्रचार था, जैसे—'मालवानागणस्थित्या याते शतचतुष्टये'—इत्यादि। इसलिये कुछ विद्वानों का मत है कि गुप्तवंशी प्रतापी द्वितीय चन्द्रगुप्त विक्रमादित्य ही असली विक्रमादित्य था, उसी ने सौराष्ट्र के शकों को पराजित किया और प्रचलित मालव-संवत् के साथ अपनी 'विक्रम'-उपाधि जोड़ कर विक्रमी संवत् का प्रचार किया।

परन्तु यह मत निस्सार है। क्योंकि चन्द्रगुप्त द्वितीय का नाम तो चन्द्रगुप्त था, पर, उपाधि विक्रमादित्य थी, उसने सौराष्ट्र के शकों को पराजित किया। इससे यह तात्पर्य निकलता है कि शकारि होना विक्रमादित्य होने के लिये आवश्यक था। चन्द्रगुप्त द्वितीय के शकारि होने पर हम आगे चल कर विवेचन करेंगे। पर चन्द्रगुप्त उज्जयिनी-नाथ न होकर पाटलीपुत्र के थे। उनके शिलालेखों में गुप्त संवत् व्यवहृत है तब वह दो संवतों के अकेले प्रचारक नहीं हो सकते। विक्रमादित्य उनकी उपाधि थी, नाम नहीं था। इन्हीं के लिये कथा सरित्सागर में लिखा है—"विक्रमादित्य इत्यासीद्राजापाटलिपुत्रके"। सिकन्दरसानी और आलमगीरसानी के उदाहरण पर मानना होगा कि जिसकी ऐसी

